४३७
(११) देशाइ गोविदभाई हाथीभाई **'अमरेली प्रांत'** वडोदरा , प्रथम आवृति, इ.स. १९२० पृ४५२
(१२) परीख रसिकलाल और हरिप्रसाद शास्त्री **'गुजरात नो राजकीय अने सांस्कृतिक इतिहास भाग ५'**, अमदाबाद, प्रथम आवृति, इ.स. १९७७ पृ. २१४
(१३) परीख रसिकलाल और हरिप्रसाद शास्त्री **'गुजरात नो राजकीय अने सांस्कृतिक इतिहास भाग ४'**, अमदाबाद, प्रथम आवृति, इ.स. १९७२ पृ. २६५
(१४) परीख रसिकलाल और हरिप्रसाद शास्त्री **'गुजरात नो राजकीय अने सांस्कृतिक इतिहास भाग ५'**, अमदाबाद, प्रथम आवृति, इ.स. १९७७ पृ. २८४
(१५) खाचर प्रद्युम्न और वाला धीरुभाई **'तसवीरो मां जूनागढ'** राजकोट, प्रथम आवृति, इ.स. २०११ पृ. ११ .
(१६) खाचर प्रद्युम्न **'काठियावाड सर्व संग्रह'** जूनागढ, संशोधित आवृति, इ.स. २००५ प ११४ .
(१७) परीख रसिकलाल और हरिप्रसाद शास्त्री **'गुजरात नो राजकीय अने सांस्कृतिक इतिहास भाग २'**, अमदाबाद, प्रथम आवृति, इ.स. १९७७ पृ. ४३६
(१८) **भावनगर समाचार**, दिनांक १५-१-१९४१.
(१९) रतनू मावदानजी **'यदुवंशप्रकाश'** कालावाड प्रथम आवृति, इ.स. २००६ पृ. १०९ .
(२०) माकड डेलरराय **'जामनगरनो इतिहास'** अलियाबाडा, प्रथमम आवृति, इ.स. २००६, पृ. ११५ .
(२१) एड्वर्ड एस.एम. **'रुलिंग प्रिन्सेस ओफ इड्यिा भावनगर'** , इ.स.१९०९ , पृ. ३२ .
(२२) महेता गोरधनदास **'सौराष्ट्र इतिहासदर्शन'** शिहोर प्रथम आवृति, इ.स. १९३७ पृ. १५३



(२३) वोटसन जे.डबल्यु **'स्टेटेस्टीक एकाउन्ट ओफ भावनगर'**, बाम्बे, इ.स.१८७९, पृ ४.
(२४) वाला धीरुभााई **'पोरबंदर राज्यनो राजकीय अने सांस्कृतिक इतिहास'** (सौराष्ट्र युनि.राजकोट अप्रकाशित शोध निबंध) इ.स. २००८, पृ. २८६.
(२५) देशाई गोविदभाई हाथीभाई **'अमरेलीप्रांत'** वडेदरा , प्रथम आवृति, इ.स. १९२० पृ. ४१८.
(२६) महेता गोरधनदास **'सौराष्ट्र इतिहास दर्शन'** शिहोर प्रथम आवृति, इ.स. १९३७ पृ. १५४ .
(२७) भट्ट हरिशंकर माधवजी **'लखधिरयुग - भाग १'** मोरबी प्रथम आवृति , इ.स. १९३९ पृ. ७ .



**श्री नटनागर शोध संस्थान सीतामउ (मध्यप्रदेश) में आंतरराष्ट्रीय सेमिनार में प्रस्तुत शोध पत्र दिनांक : २,४ - ओकटोबर - २०१५**

# ७. काठी राजपूतो की रसोई कला और खानपान की आदतें

भारत के गुजरात राज्य में काठियावाड नामक (सौराष्ट्र) प्रांत में पौराणिक इतिहास प्रसिद्ध काठी राजपूत नाम से ये लोग जाने जाते है । कई विदेशी विद्वानोने गलती से काठी ज्ञाति को विदेशी कुल का गिनाया की ये काठी लोग हुण, सिथियन, शक, क्षत्रप के वंशज है, लेकिन अभी अभी नये संशोधन से पता चलता है [1] कि काठी लोग मूलत भारतीय ही है और एकबार परदेश जाने के बाद वह फीर वापस आये तो लोगोने उसे परदेशी मान लिये गये है । [2]

तैतरिय ब्राह्मण भास्य और वाल्मिक्कि रामायण का दो श्लोक कठ (काठी) को भारत के साबित करते है । उस श्लोक में काठक शाखा का स्पष्ट नाम लिखा है । रामायण के अयोध्या कांड का सर्ग ३२ में भी कठो का उल्लेख वाला एक श्लोक मिलता है ।

येच में कठ कलापा वहवो दंण्डमानवा ।

नित्य स्त्र्ध्याय शीलखान्तान्यत्कर्वन्ति किज्यना ।।

ये श्लोक बताता है कि कठार्य के साथ भगवान राम को संबंध था और वे कठ के लिये 'कठकलापा' शब्द प्रयोजते दिखाई देते है ।

कठार्य शब्द साधारण तया जनता में प्रचलित न था फिरभी कुछ फेरफार से कट्टी, कठ, कठेत, काठिया, परसे काठि शब्द बना हुआ है,[3] बाकी ये लोग बियास और रावी नदी के बीच में राज्य करते थे और उसकी राजधानी सांगला,[4] में थी आजकल काठी लोग कट्टी, कटैच, कठाया, काठी नाम से काश्मीर, कच्छ और ज्यादा सौराष्ट्र में देखने को मिलते है ।

काठी लोगो का मूल वतन पंजाब के आसपास का माना जाता है, वे लोग वहाँ से राजस्थान से कच्छ में आये और कच्छ में राज स्थापन किया लेकिन जब कच्छ में काठियों को कच्छ के जाम के साथसंघर्ष हुआ तब जाम ने काठीओ को कच्छ से खदेड दिया [5] और काठी लोग ११वी से १४वी सी में काठियावाड में आ गये, कच्छ में जो काठी लोग बचे वे आजकल मुस्लिम काठी नाम से भूज-कच्छ के आसपास मिलते है । [6]

कर्नल टोड ने जो ३६ राजकुल बताये है इसमें कारटपाल [7] नाम आता है, उस कारटपाल के कट्टी शब्द में से काठी लोग नीकले हुए है ऐसा भी माना जाता है ।

काठी में दो किस्म के काठी होते है (१) शाखायत (२) अवरतिया । जिसमें शाखायत काठी लोगो की सौराष्ट्र में छोटे मोटी रियासते भी, जसदण, जेतपुर, थाणादेवली, (अमरनगर) वडीया, बीलखा ये पांच राज्य बडे थे और बगसरा, खीजडीया, आलीध्रा, सूर्यप्रतापगढ, मानपुर, वाघणिया, कुंडला, भीमोरा, सणोसरा, पाणियाद, आणंदपुर, भडली,



बाबरा, कोटडा पीठा, वगेरे छोटी रियासते थी.

काठी के दुसरे वर्ग अवरतीया में कुल आठ जात के मूल काठी है [8](१) पटगीर, (२) पाडवा (३) नाटा (४) गुलिया (५) टोहरिया (६) नरेर (७) मांजरिया (८) जातवडा । इस से अतिरिकत धाधल[9], बसिया, जेबलिया, माला, वांक, नामधारी अटक के लोग राजपूतो में से नीकलकर काठी में आ गये है । उदा. राजस्थान के राठोड में से धाधल, परमार मे से जेबलिया, जेठवा में से वांक, झाला मे से खवड[10], चौहाण में से जलु और शेखवा ।

काठी लोग के बारे में इतना इतिहास और परिचय काफी है आज तो हम ये लघुनिबंध मे काठी लोगो की रसोई कला और खुराक की आदत के बारे में चर्चा करेंगे ।

चरक संहिता के मुताबीक वर्ण की प्रसन्नता, उत्तमस्वर, जिवनप्रतिभा आरोग्य संतोष, पुष्टि, बळ मेघा ये सब आहार के आधीन है । सुश्रुत ने कहां है की

'आहार ब्रह्मा से लेकर सर्वलोक की हयाती, उत्पति और विनाश का कारण है' जिवन के तीन आधारस्तंभ है (१) आहार (र) निंद्रा (३)ब्रह्मचर्य

काठी लोगो में दो चीज को अति महत्वपूर्ण गीना जाता है (१) महेमानगती (२) रसोईकला ...

काठी राजपूतो की हर बात अभ्यास के पात्र रही है । उसी के मुताबिक काठीओ का खुराक में वैविध्यता और नवीनता देखने को मिलती है । शायद काठी लोगो जैसा भोजन अन्य समाज की औरते कुछ कुछ चीजे या वानगी अभी बना नही शकती । काठी लोगो ने उसका खाना की नवीनता और वैज्ञानिकता से पसंद किया है । काठी औरते विशिष्ट किस्म की वानगी बनवाती है और ये वानगी अन्य कोई लोग बहुत कम ये बनाते है ... जैसे की दुध का झाग की सब्जी सक्कर की रोटी, ढोकली की सब्जी, नमक की सब्जी वगेरे...वगेरे

काठी लोगो की रसोई में निम्नलिखित वानगी बहुत प्रचलित है और जानीमानी है.

**विविध वानगीया :**

**(१) ढोकली की शब्जी :** ये सब्जी चन्ने का आटे को गरम पानी में भीगोकर उसकी साथ थोडा सा तिल डाल कर ये लोट में से पाटले पर ढोकली का चोसला पाडते है और उसको छाश में तडका देते है ये सब्जी ज्यादा तीखी बनती लेकीन छाश की वजह से तीखी नहीं बल्की स्वादिष्ट लगती है ।

**(२) हरीसो :** हरीसो ये काठी लोगो का एक अतिप्रिय वानगी है । चावल के आटा और घी और दुध से ये बनता है, ये इतना श्वेत बनता है की उसमे अपना मूंह देख शकते है । जिसको

तांसली में परोसा जाता है उस तासली में घी भी परोसा जाता है और ये हरीसा का टुकडा घी में भीगोकर खाया जाता है ।

**(३) प्याज का दुधपाक :** श्वेत प्याज को बारीक छिना जाता है और सुकाया जाता है । सुकाया बाद उसको हलकी गरमी से भे तले जाते है । बाद दुध को ज्यादा गरम कर ये तले प्याझ के दुध में डाल देते है तब जरा सा भी पता नहीं चलता की ये प्याझ का दुधपाक है और प्याझ की बु भी नहीं आती । [११] लेकिन आजकाल ये वानगी बनाने वाले लोग बहुत रहे नहीं । ये वानगी लुप्त होनेवाली है जो की आरोग्य की द्रष्टि से देखा जाय तो पता चलता है की प्याझ और दुध साथ खाने से रक्त में कभी कभी विकार आ जाता है ।

**(४) दुध का झाग की सब्जी :** ये सब्जी सावरकुंडला जिल्ला (भावनगर) के आसपास के खुमाण लोग बनाते थे । यहां शेत्रुजी नदी के तट मे झींझवा नाम घास होता है, उसी के उपर रात मे शबनम के बुंद जम जाते जो सुबह होते तो सककर की दाने जैसा बन जाता है उस को भेंस खाती है, फिर जो दुध देती है उस दुध के उपर झाग जम जाते उसको तडका देती सब्जी बनवाते । [१२] यु दुध की झाग की सब्जी भादरवा महिने में ही बन सकती है ।

**(५) गेहु का आटे की गोली की सब्जी :** गेहु का आटा बांधकर उसकी छोटी छोटी गोलिया बनाकर उसको पानी में उबालते फिर उसको मसाला के साथ तडका देकर सब्जी छाश में बनाते है ।

**(६) छोटे छोटे पथ्थर की सब्जी :** जो चमकीले सुठिया पथ्थर का छोटा मोटा गोला ले कर उसकी उपर चने का आटे मे डुबोकर लेकर मसाला का तडका देकर रस वाली सब्जी बनाई जाती है ।

**(७) सक्कर की रोटी :** पीसी हुई सक्कर का दो भाग और काली कमोद का चावल दोनो को मिलाकर उसका आटा पानी से नहीं बल्की गाय का दुध से बांधते थे और ये सक्कर की रोटी तवें पर शेकने से तैयार हो जाती थी । [१३]

सणोसरा (जि. सुरेन्द्रनगर) गाँव की काठी राजपूत औरत यानी की मेरी दादी रूपबाई वीराभाई खाचर ये सक्कर की रोटी बहुत अच्छी तरह से बनाती थी, लेकिन आजकल कोई ऐसी रोटी बना नहीं शकते ।

**(८) नमक की सब्जी :** नमक चार प्रकार के आते है (१) सिंधालुन (र) वडागरू (३) दरियाई (४) अगर का नमक. इसमें काठी औरत वडागरू नमक की सब्जी बनाती थी [१४] ये वडागरू नमक के छोटे छोटे टुकडे होते है उसको पानी में उबालने से उसकी खाराश चली



जाती है, बाद में उसकी उपर मसाला डाल के तडका देते है ।

**(८) मकई के भुटा का रोटला :** ये विशिष्ट रोटला बाजरे का आटा को मकई के भुटेका रस में बाधा जाता है । जो बाजरा का रोटला बडा स्वादिष्ट और नवीन लगता है । ज्यादातर लोग ये रोटला का स्वाद से आज भी अनजान है

**(९) विविध किस्म की भाजी :** काठी लोग हर किस्म की भाजी बहुत अच्छी तरह बनाते है । राडारूडी की भाजी, लुणी की भाजी, तांदलजा की भाजी, ढींमणा की भाजी...

**(१०) अचार :** पीपल के पेपा का आचार, बांस का अचार, सक्करटेटी का अचार, कोठा का अचार, प्याझ का अचार, चीभडा की कोचरी, बनवाते है ।

**(११) विविध किस्म के रायते :** काठी लोग नवीनतापूर्ण रायते बनवाते है (१) केले का रायता (र) धनिया का रायता (३) हरी मिरची का रायता (४) आहु का (५) श्रीफल का (६) लौंकी का (७) कचनाला का (८) सेब का (९) पंडोणा का (१०) मूली का

**खानपान के नियम :**

काठी लोग अपने महेमान को उसके राचरचिला वाले कमरे में ही खानाखाने के लिये बिठाते है । उच्चवर्ग के यहाँ भोजन बाजोठ पर परोसा जाता है, उसी की साथ लकडी की या पितल की पडधी रखी जाती है, जो धुटने को आधार के लिये नीचे रखते है ।

काठी लोग अपने कमरे में महेमान को खाना खिलाते है तो घर मालिक दरवाजे की सामने ही बैठता और दोनो बाजु मे महेमान को बिठाते थे, जिससे जो कोई चीज बहार की जरूर हो तो सामने से मालिक मंगवा शके, ये उसके पीछे का रहस्य था ।

काठी लोग एक की बडी थाली में खाना खाते है । लेकिन उस थाली की रोटी जूठी न हो जाय इसलिये काठी लोग बांये हाथ से ही रोटी तोडते है ।

काठी लोग कभी भी रसोईघर में बैठ कर खाना नहीं खाते उसके पीछे मर्यादा का कारण जुडा हुआ है ।

काठी लोग में खाने में कभी कभी भोजन में नमक न हो तो कोई महेमान नमक नहीं मांगते कयुं की नमक मांगने से गृहीणी का अपमान समजते है जो कि काठी की थाली की बाजु में नमक रखा ही जाता है ।

काठी लोग हरदिन सब्जी और कढी खाने के लिये तांसली [१६] का उपयोग करते है ये तांसली को शिरस्त्राण (हेल्मेट) के लिये भी उपयोग पघडी के नीचे रखकर किया जाता था ।

ये लोग दोपहर और शाम का भोजन के साथ ज्यादातर दुध का उपयोग करते है ।

काठी लोग बहुत ही तीखा खाते है, लाल मिर्च की चटनी के साथ सब्जी और कढी मे ज्यादा घी डालते है कि जिनकी वजह से ये सब्जी तीखी नहीं लगती, इस तरह काठी लोग दुध, शाक और कढी मे विशिष्ट तरह से घी खाते है सौराष्ट्र में कहा जाता है कि सो नागर एकठा किया जाय तो ज्यादा कोढवाले नीकले, जब सो चुवाळिया कोली एकठा किया जाय तो एक भी कोढीया न नीकले क्युंकि वो लोग धी नहीं खाते कोली लोग तो प्रसव के वक्त भी औरत को तिल का शीरा खिलाते है ।

सौराष्ट्र के बहुत कम लोग गेहुं की रोटी में नमक डालते है, लेकीन काठी की रोटी में नमक अवश्य होता है ।

काठी लोग में मांसाहारी भी होते है, लेकिन आज तक कोई भी काठी औरत मांस कभी खाती भी नहीं के मांस पकाती भी नहीं और कभी भी मांसवाले बरतन को साफ करती नहीं. लेकिन अब थोडे वक्त से ये नियम तुट रहा दिखता है । जो की आजकल भी कोई औरत मांस पकाती के खाती तो कभी नहीं लेकिन बर्तन साफ करने लगी है । काठी रजवाडे मे दो प्रकार के रसोडे थे (१) देशी खाना का बावरचीखाना (२) मुगलाई खाने का बावरचीखाना ।

काठी लोग कभी भी बासी खाना खाते नहीं उसके यहाँ सुबह में गरम गरम भाटला (बाजरा का गढेवाला रोटला उसमें धी डाल ते) और दुध दही का नास्ता होता है ।

काठी लोग के घर पर जब भी कोई महेमान आता है तो उसीके घर पर मीठार्यां अवश्य बनानी पडती है, जो कोई मीठी वानगी नही बनवाते तो उसकी अेब को धक्का लगता था । काठी लोग खाने में कांसा (धातु) की तांसली का उपयोग करते है , उसका वैज्ञानिक कारण है की कांसा में खुराक में जो बेकटरिया होता है तो वो मर जाते है, इसलिये काठी लोग में कांसे का बर्तन सोचबुज के उपयोग किया जाता है ।

काठी लोग खाना खाने के वक्त थाली को बाजोठ पर रखते और तांसली को पडधी की उपर रखते है, पडधी इसलीये रखते के अन्न को उपर रख कर मान दिया जाता है, और खाने में ज्यादा नीचे मुडना नहीं पडता और मध्यम काल में जब लडाई का जमाना था तब खाने के वक्त कोई दुश्मन आ जाता तो यह पितल की या लक्कडी की पडधी का दुश्मन को मारने मे काम ले लिया जाता था । बलधोई जि. राजकोट में वाला दरबारने खाने के वक्त मामद जाम नामक बहारवटिया को पडधी के प्रहार से मारा था, [१६] उसका एक दोहा किसीने बनाया है ।

बलधोई मां दो भला, हर बावो अने हजाम
मार्यो मामद जाम



काठी लोग में जो बडे और मोटे होते है, वो खाने के वक्त घुंटने की नीचे ढिंचनीया रखते है उसी के कारण से वो ठीक तरह से पलाठी लगाकर बैठ शकता है और साथ साथ में उसी के साथ एक वैज्ञानिक कारण जुडा हुआ है कि ढिचनीयु बांयी तरफ रखो तो दाहीने सूर्यनाडी शरू होती और दाहीने तरफ रखो तो चन्द्रनाडी शरू होती है । इसलीये जिस प्रकार का खाना खाते है उसके मुताबिक बांये या दाहीने घुंटने के नीचे ढींचनीया रखते है । दुधपाक, बांसुदी, लडु, हरीसा, खाने के वक्त सूर्यनाडी चलाने की जरूरत रहेती है [१७] जिस की वजह से वो खाना अच्छी तरह पच जाता है सिर्फ दुध – दहीं या कोई प्रवाही पीने में चन्द्र नाडी चलाने की जरूरत रहेती है जिससे वो प्रवाही अच्छी तरह से पच जाता है ।

**स्वामिनारायण भगवान ने काठी रसोई की प्रशंसा की :**

छपैया (उतरप्रदेश) के निवासी श्री सहजानंद स्वामी विचरते विचरते सौराष्ट्र में आये और उनको काठी दरबारोनें आश्रय दिया था. जो गढडा (जि. भावनगर) में दादा खाचर का दरबार गढ में ही रहते थे दादा खाचर ने सहजानंद जी को अपना दरबार गढ भेंट कर दिया था ।

उस सहजानंद स्वामीने काठी लोग की रसोई का काफी वर्णन किया मिलता है सहजानंद स्वामीने काठी लोग की वानगी हरीसो, दुध की कढी, मोतिया लडु [१८] गढडा कारियाळी और साणंगपुर में खाने का लिखा है ।

**भडली के भाण खाचर का दरबार का भोजन :**

गढडा, जि. भावनगर के पास भडली नामक एक छोटा सा गाँव है और दस बार गाँव का राजा था. उस राजा भाण खाचर के दरबार में काठियानीओने पीपल की पैपडी की सब्जी, बबुल की सींग की सब्जी, हाथला थुर की सब्जी, नमक की सब्जी, दुध के झाग की सब्जी, प्याज का दुधपाक बनाये तो ते कोई महेमान ये वानगी को पहचान नहीं शके थे और सभी लोग अंगुीलर्यां चाटते रहे थे ऐसा सौराष्ट्र के बडे साहित्यकार, लेखक जवेरचंद मेघाणीने लिखा है । [१९]

**काठी लोगो का खाने का गीत :**

काठी राजपूत लोगोने खाने और लिखाने में इतना उदार थे कि कई चारण, बारोट, मीर ने उसका खानापीना और रहन – सहन का बहुत सारे गीत रचे है उसमें ज्यादातर गीत चारणी साहित्य में से मीलता है । [२०]

ध्रांगध्रा का चारण जीबा कनराज वेराभाई ने ये साणोर गीत लिखा है उकसी दो पंक्ति यहाँ देखते है ।

कणीयुग मां ह प्रागवड काठी
काठीधर अन्नक्षेत्र कहाय,
कदी नकार न भांखे काठी
धळ काठी हथ भूत धराय.

**मूल्यांकन :** काठी लोगोने खानपान की पसंदगी बहुत सोच समजकर और साथ साथ में वैज्ञानिक द्रष्टि और आरोग्य का ख्याल रखकर किया था । खानपान से ही आदमी का स्वभाव बनता है और उसकी रहन सहन और व्यवहार बनता है । आजकल काठी लोग कुछ कुछ वानगी बनाना भूल गये है और किसी भी घर में सक्कर की रोटी, या प्याज का दुधपाक या दुध का झाग की सब्जी बनती नहीं.

काठी लोगो की ये लुप्त होने वाली और आजकल बनती वानगी को ओल इन्डिया फुड फेस्टिवल मे रखा जाय तो अवश्य इनाम के पात्र ठरनेवाली लगती है ।

काठी लोगोने अपने खानपान के साथ खानेपीने का और बेठने का भी नियम सोचबुजकर बनाया है वो उसको बुद्धिप्रतिभा को प्रदर्शित कर रहा है । ये संशोधन से ये भी पता चलता कै कि काठी लोगो की लुप्त होनेवाली वानगी को बचाने के लिए कुछ करना जरूरी है, लेकिन उसमें ज्यादा सफलता सरकार के अलावा ज्ञाति को ही मिल सकती है ।

**पादनोंध :**

१. खाचर (र्डा.) प्रद्युम्न भ. **'काठीओ अने काठियावाड'** (गुजराती ग्रंथ) पीएच.डी. का प्रगट महानिबंध सणोसरा, प्र.आ. इ.स. २००६ देखिये.

२. अेजन पृ. ९२

३. श्रीवास्तव (हिंदीग्रंथ) **'सूर्यवंशी कठार्थ क्षत्रियो का पुरातन इतिहास भाग -१'** जसदण स्टेट पृ. १०

४. श्रीवास्तव (हिंदीग्रंथ) **'सूर्यवंशी कठार्थ क्षत्रियो का पुरातन इतिहास भाग-२'** जसदण स्टेट पृ. १५०

५. रतनू मावदानजी **'यदुवंश प्रकाश'** (गुजराती ग्रंथ) कालावाड प्र.आ. इ.स. १९३४ पृ. – ८७

६. **वाला खातुनबहेन** (मूल कच्छका मुस्लिम) गुजराती भवन सौ. युनि. राजकोट की रूबरू मुलाकात से.

७. मढाद इश्वरसिंह (हिंदीग्रंथ) **'राजपूत वंशावली'** नई दिल्ही पुन: संस्करण



इ.स. १९८७ पृ. ४९

८. खाचर (र्डा.) प्रद्युम्न भ. **'काठी इतिहास अने संस्कृति'** (गुजराती ग्रंथ) सणोसरा प्र. आ. इ.स.१९९७ पृ. ५.

९. रेउ विश्वनाथ (हिंदी ग्रंथ) **'मारवाड का इतिहास भाग - १'** जोधपुर पुन: मुद्रण इ.स. १९९९ – पृ. ४५ और राणावत मनोहरसिंह (संपादक) **'जोधपुर राज्य की ख्यात'** नई दिल्ही प्र.आ. इ.स.१९८८ पृ. २७.

१०. वोटसन जे. डबल्यु, **'काठियावाड सर्वसंग्रह'** (गुजराती ग्रंथ) मुंबई इ.स. १८८६ पृ. ४१५

११. खाचर जीलुभाई ए. **'काठी संस्कृति भाग - १'** धजाला प्र.आ. इ.स. २००८ पृ. ६०

१२. खाचर देवायतभाई गेलाभाई सरतानपर, जि. भावनगर की रूबरू मुलाकात से.

१३. जादव जोरावरसिंह (लेख) गुजरात समाचार (दैनिक गुजराती) ता.१३–७–२००८ पृ. ६

१४. जादव जोरावरसिंह (लेख) गुजरात समाचार (दैनिक गुजराती) ता. २७–७–२००८ पृ. ६

१५ खाने का बडा कटोरा.

१६. खाचर (डो.) प्रद्युम्न नं. १ के मुताबिक पृ. २९३.

१७. खाचर जीलुभाई नं. ११ के मुताबिक पृ. ६४

१८. वाघेला बी.जी. (गुजराती ग्रंथ) **'भगवान स्वामिनारायणनुं समकालिन लोकजीवन'** अमदावाद त्री.आ. इ.स. १९९७ पृ. ४९

१९. मेघाणी जवेरचंद (गुजराती ग्रंथ) **'सौराष्ट्र की रसधार'** (संकलीत आवृति भावनगर इ.स. २००१ पृ. २६५

२०. चारणी साहित्य के बडे **विद्वान रतुदानजी रोहडिया** लोकसाहित्य विभाग सौ. युनि. राजकोट की रूबरू मुलाकात से.

✤ **श्री नटनागर शोध संस्थान सीतामउ (मध्यप्रदेश) में राष्ट्रीय सेमिनार में प्रस्तुत शोध पत्र दिनांक : २८,२९,३० - दिसंबर - २०१०**

# ८. सौराष्ट्र (गुजरात) के जूनागढ राज्यमें हिंदु मुस्लिम समरसता

गुजरात में काठियावाड प्रांत में जूनागढ राज्य आया था, जो काठियावाड के सभी राज्यों में से बडा राज्य था। राज्य में ८६१ गांव समिल्लित थे। राज्य की नीव फोजदार शेरखान बाबी ने (नवाब बहादुरखान – १) इ.स. १७४८ में रखी थी। राज्य की आमदानी इ.स. १९४५ में डेढ करोड से भी ज्यादा थी, राज्य स्थापक शेरखानजी से लेकर १९४७ तक में कुल ९ नवाब गादी पर आये थे। ये नवाबो के राज्य में कुछ कुछ कोमी दंगा फसाद की घटना ये घटी थी, जैसे कि गुप्त प्रयाग की घटना, वेरावळ में पांच हिंदू की हत्या, प्रभास पाटण में कोमी दंगा, विसावदर और गिरनारमें मस्झिद का विवाद इत्यादी।

फिर भी नवाबो का राज्य सहिष्णुं और समरसता की द्रष्टि से चलता था। उसके राज्य में जो जो घटनाये ऐसी बनी थी, उसमे आज हम देखते है, तब लगता है की नवाबने लोगो में समरसता के विचार रखकर भातृभावना का संदेश फेलाने का प्रयत्न किया था।

भारत के इतिहास में से कई ऐसे उदाहरण मिलते है की जिसे हम देखे तो जरूर लगता है। भारत में जितने कोमी दंगे, हुल्लड हुये इतनी ही समरसता की घटनाये घटी थी, लेकिन लोग उसे बहुत याद नहीं रखते और कोमी दंगो को ज्यादा याद रखते है, लेकिन हम आज यहीं ऐसी कई घटनाओं को इतिहास में से प्रेरणा लेने के लिये याद करते है।

मुस्लिमोने लडाईयो में, मंदिर और मूर्तियाँ तोडी अनेक लोगो को जबरदस्ती से मुस्लिम बनाया, ये इतिहास का कटु सत्य है, लेकिन उस के बाद दोनों संस्कृति का कई कई बाबतो में मिलन हुआ था। दोनो धर्म आपस आपस में कुछ कुछ शीखने लगे, आदान प्रदान करने लगे थे। जैसे की...

(१) औरंगझेबने भी अपनी फोजमें हिंदू सेनापति रखा था, तो शिवाजी की सेना में मुस्लिम अफ्सर थे।

(२) बाबरने हुमार्यु के लिये एक वसियतनामा लिखा था, उसमें लिखा था, हिंदुस्तान में अनेक धर्मो के लोग बसते है। भगवान को धन्यवाद दो कि उन्होंने तुम्हें देश का राजा बनाया है। तुम तअस्सुब (सांप्रदायिकता) से काम न लेना निष्पक्ष होकर न्याय करना और सभी धर्मो के लोगो की भावना का ख्याल रखना। गाय को हिंदू पवित्र मानते है, जहां तक हो शके, गौ वध नहीं करना और किसी भी संप्रदाय के पूजा स्थानो को नष्ट नहीं करना, ये वसियतनामा का उल्लेख बडे विद्वान रामधारी सिंह दिनकरने किया है। [१]

(३) दाराशिकोह की अंगुठी पर नागरी अक्षरो में प्रभु शब्द अंकित रहता था।



(४) अकबर के दरबारी पंडित फैजीने योग वशिष्ट, लीलावती नळदंमयंती, और सिहासन बतीसी का अनुवाद फारसी में किया था, अथर्ववेद का फारसी अनुवाद हाजी इब्राहीमने किया था।

(५) मुहम्मद तुगलक लडाइयों पर निकलने से पहले हिंदु योगीयों से आशीर्वाद मांगा करता था।

(६) गुरुनानक बगदाद गये थे, वहाँ उनकी याद में एक मंदिर भी बना है, ये मंदिरमें तुर्की भाषा में शिलालेख मोजुद है, गुरुनानक के सैयदवंशी चेलों के उतराधिकारी अभी तक उस मंदिर की रक्षा करते है। गुरुनानक और शेख फरीद के बीच गाढी मैत्रीथी उसके प्रमाण मिलते है।

ये उदाहरण के अलावा हिंदु मुस्लिम रहनसहन में भी एक दूसरे से कुछ शीखे थे और दोनो ने अच्छी अच्छी बाते अपनाई थी। हिंदुओं के अंधविश्वास और रुढिया मुस्लिमो ने अपनाई और वे भी मियां, पांचपीर, पीर बदर, खाजा खिजिर आदी कल्पितदेवता की पूजा करने लगे। दशहरा और रथयात्रा का उत्सव के अनुकरण पर मुहर्रम पर ताजिये निकालने लगे। हिंदू का युद्ध का नारा हर हर महादेव था तो मुस्लिमो या अली पुकारने लगे। हिंदू की तरफ शुकुन में मुस्लिम विश्वास करने लगे, छोटी जातो के मुसलमान छठ का व्रत (सूर्य पूजा) करने लगे, और बंगाळ में शीतला माता की पूजा करने लगे, स्नान की आदत मुसलमानोने हिंदुओ से ली। मुस्लिमो का शबेबारात पर्व शायद हिंदु की शिवरात्री का प्रभाव है, हिंदुओ की पगडी मुसलमानों ने और मुसलमानो का अचकन हिंदुओने अपना लिया। पुलाव, बिरियानी, मुसलमान लाये और हिंदुने अपनाया हर एक बाबत में हिंदु मुसलमान एक दुसरे से झुडे हुए रहे है लेकिन हमे इतिहास पढना पडे तो ही ये सही समज हम को मिलती है के हिंदु मुसलमान भाई भाई जैसा कभी कभी रहे है।

**(१) राजचिन्ह में समरसता**

काठियावाड के सभी बडे बडे राज्यने अपने अपने रीतरिवाज, पूर्वजो का इतिहास परंपरा के मुताबिक राज्यचिन्ह बनवाये थे। ये राज्यचिन्ह देखकर कोई भी लोग राज्य का इतिहास, परंपरा समज जाता था। जूनागढ के राज्य चिन्ह में हिंदुओ का पवित्र पूजनीय पर्वत गिरनार, सूर्य और सिंह की आकृति अंकित की गई है। [२] मुस्लिम लोग तो चंद्र वर्ष को ही मानते है, फिर भी उन्होंने हिंदु देव सूर्य का प्रतिक राज्यचिन्ह में रखा है और गिरनार को भी मान आदर से रखा है। इसलिये उस में भी जूनागढ राज्य की हिंदु प्रत्ये की समभावना की द्रष्टि दिखाई देती है। जो ये नवाब सांप्रदायकि होते तो राज्यचिन्ह में चंद्र का प्रतिक और ७८६

अवश्य रखते लेकिन कभी सांप्रदायिक राज्य बनाने का सोचा नहीं था ।

जूनागढ राज्य के सिक्को में चांदी की कोरी, थी, उस में श्री दीवान शब्द [३] अंकित किया गया था उसमें श्री शब्द हिंदु परंपरा का द्योतक रहां है ।

**(२) हिंदु संतो का राज महालयों में स्वागत**

जूनागढ के नवाबोने हिंदुधर्म की तरफ बडी समानता की द्रष्टि से देखा था । जब भगवान स्वामिनारायण जूनागढ में बसते थे, तब उसको नवाब हामदखान प्रथमने राजमहेल में निमंत्रीत किया और उसका मान सन्मान किया गया, और सहजानंद स्वामीने नवाब का राजमहेल को देखकर प्रसन्नता से कहाँ की ये तो ‘रंगमोल’[४] लगता है, तब से नवाबने उस राजमहल का नाम रंगमहल रख दिया ऐसे एक हिंदु सुधारक का दिया हुआ नाम उसने स्वीकृत किया । ये नवाब संगीत के बडे शौकीन थे, हवेली संगीत सुनते और जांझ, पखवाझ बजाना भी शीखते थे । पंडित आदित्यरामजीने नवाब को हिंदु संगीत शीखवाया था ।

जूनागढ नवाब महाबतखान तृतिय और वजीर बहाउदीनभाई जैन जेठमलजी महाराज के भक्त रहे थे और उनका सत्संग सुनते थे, उसीके साथ पत्रव्यवहार भी करते रहे दिखाई देते है ।[५] जेठमलजी महाराज के ग्रंथों मे नवाब महाबतखान और वजीर बहाउदीनभाई की तसवीरे दिख, रही है । ये भी नवाब की उसके प्रत्ये की सहानुभूति दर्शाती है ।

**(३) नवाब का गौ प्रेम**

जूनागढ नवाब महाबतखानजी तृतिय बडे गौ भक्त थे, उसने राजमहालयो में बहुत सारी गाये रखी थी । उसके गंगा, जमुना, सरस्वती, कपिला इत्यादी नाम रखे थे । नवाब हर दिन काली गायका दर्शन करके अपना रोजिंदा जिवन की शरूआत करते थे, जब नवाब जूनागढ बहार प्रभासपाटण, केशोद, चोकी, काथरोटा, के बंगले मे रहने जाते थे [६] तब ये गाय को साथ ले जाते थे, उसका प्रमाण राष्ट्रीय अभिलेखागारो में से मिलता है । नवाब गायक को माँ समजते थी कभी कभी तो वे खुद गाय दोहने बैठ जाते थे, नवाब उसकी जो भी गाय का नाम लेते ही ये गाय उसके पास दौड आती ।[७] ऐसा अजीब नवाब का गौ प्रेम रहा था । एक तरफ से मुसलमान लोग गौ हत्या करते थे, तो ये मुस्लिम नवाबने गौ भक्त रहकर अपनी निजी सहिष्णुता का मुस्लिम दुनिया को परिचय करवाया था ।

**(४) राज महालयों में पशु पक्षीओ का शिल्प**

इस्लामी शरियत के मुताबिक मुस्लिम लोग अपने किसी भी प्रकार के स्थापत्य में जिसमें जीव होता है ऐसा शिल्पों का निर्माण नहीं कर शकते । फिर भी जूनागढ के नवाबोने



अपनी सहिष्णुता की नीति से चलकर ये शिरस्ता को छोडकर अपने राज महालय में मोर, हाथी, सिंह, जैसे पशुपक्षीओ का शिल्प का निर्माण किया था, [८] जो आज भी दीवान चोक के स्थित राजमहालय में देख शकते है ।

**(५) हिंदु ज्योतिष में श्रद्धा**

जूनागढ के नवाबो को हिंदु ज्योतिशास्त्र में बडी श्रद्धा थी, नवाब महाबतखानजी तृतियने उसके सभी शाहजादाँ और शाहजादीओ की जन्मकुंडली [९] राज ज्योतिषी शंभुभाई जोषी के पास बनवाई थी । हर शुभ कार्य में शुभ मुहूर्त निकलवा कर कार्य करते थे, उसके प्रमाण आज भी दफतरों में से मिलते है ।

**(६) हिंदु मंदिरो को दान**

जूनागढ राज्य में अगणित हिंदु मंदिर आये थे । जिसकी देखभाल और निभाव नवाबी शासन की और से अच्छी तरह किया जाता था, उसमें गिरनार के मंदिर, प्रभासपाटण के मंदिर, प्राची, गोरखमढी सब समिलित थे, जूनागढ शहर में आये हुअे हर मंदिरो को रोजाना चबुतरा शाखा से रूपिया – ५ दिया जाता था, [१०] गोरखमढी को ९ गांव, कोयली मठको ३ गांव जूनागढ राज्यमें दिया था हिंदु मंदिरो को प्रसंगोपात दान दिया जाता था नवाब महाबतखानजी तृतियने तुलसीश्याम का कुंड की मरम्मत करवाई और जलाराम मंदिर वीरपुर को दान, वाघेश्वरी मंदिर को दान और चिदम्बरेश्वर महादेव का जिर्णोद्धार में दान दे कर सहिष्णुता का परिचय दिया था ।[११]

**(७) हिंदु त्यौहारो मनाना**

जूनागढ नवाबो दिपावली, रक्षाबंधन, होली, जैसे त्यौहारो को शाहीरूप से मनाते थे । रक्षाबंधन के दिन हर बंदर पर समुद्रपूजन किया जाता था, दशहरा के दिन जूनागढ में जुलुस निकलता था ।[१२] दिपावली के दिन लक्ष्मीपूजन करते थे ।

**(८) गिरनार डुंगर की व्यवस्था**

जूनागढ में विश्व प्रसिद्ध हिमालय से प्राचीन डुंगर गिरनार आया है, उस पर अनेक हिंदु जैन, मंदिर आये है, उसकी देखभाल रखना, पूजारी रखना, नये मंदिरो बनाने की इजाजत देना, किसी मंदिर में जबरदस्ती से पैसा रखने को भक्त को बोलना ये सभी बातो का ख्याल रखा जाता था । गिरनार के उपर दो किस्म के (१) युरोपियन गेस्ट हाउस (२) नेटीव गेस्ट हाउस यात्रिको के लिये बनवाये थे । गिरनार पर्वत की चारो और १४ चोकिया रखी थी, कोई भी यात्री बिना कोई डर यात्रा कर शकता था । गिरनार में १९३५ में मुस्लिमोने मस्जिद होने का दावा

किया तो नवाबने तटस्थता से जांच करवाई और दावे को रद किया, तब मुस्लिमोने नवाब हिंदुवादी बन गया है, ऐसी शौर पूरे भारत में मचाया था, [१३] फिर भी नवाब अटल रहे थे । पर्वत पर दुकाने परवाना लेकर ही बनवाने दीया जाती थी और चीज वस्तु के भाव नियत किये गये थे, किसी भी दुकानदार नियत भाव से ज्यादा भाव लेता हुआ मालुम पडता उसका परवाना (लायसन्स) रद किया जाता था ।

ये सब सुविधा एक मुस्लिम शासकने हिंदु मंदिरो के लिये की है, उसी में जूनागढ नवाबो की हिंदू धर्म प्रत्ये की समरसता दिखाई पडती है ।

**(९) शहर की चारों और दूध की धारा**

नवाब की और से हिंदू प्रणालिका के अनुसार शहर की चारों और दूध की धारा लगाई जाती थी । उसका पूरा खर्च राज्य की तरफ से दिया जाता था, ये दूध की धारा में४८० लीटर दूध, ४११ किलो सुत का उपयोग होता था [१४] मुस्लिम नवाबो की हिंदुधर्म प्रत्ये की समरसता है ।

**(१०) उपरकोट का हनुमानजी को प्रसाद**

जूनागढ में प्राचीन किल्ला उपरकोट नामक है, उसमें हनुमानजी की बहुत बडी मूर्ति है, उसको काली चर्तुदशी के दिन धजा चंदरवा और मलीदा [१५] (प्रसाद) बांटा जाता था, उनका खर्च राज्य की तरफ से किया जाता था और हिंदु लोग बहुत बडी धामधूम से ये उत्सव मनाते थे ।

**(११) ताले में हिंदु देवदेवीया उत्कीर्ण** (देखिये मुखपृष्ठ का चित्र)

जूनागढ का मुस्लिम राज्यकी एक परंपरा रही थी कि राज्य में जब कोई बडे मकान का उद्घाटन किया जाता था, उसके दरवाजे में चांदी का ताला लगाया जाता था और ये ताला उदघाटक के हाथ से खोलकर उदघाटन कीया जाता था जूनागढ में बहाउदीन कालेज का इ.स. १९०० मे जब उदघाटन किया गया तब ताला और चाबी में सरस्वतीजी का चित्र अंकीत किया गया था, [१६] दूसरी बिल्डींग के उदघाटन में जो ताला बनवाया गया उस में शंकर, पार्वती, गणेशजी उत्कीर्ण करवाये थे । [१७] ये ताला आज भी जूनागढ म्युजियम में सुरक्षित है । परंपरा देखने से जरूर किसी के भी ऐसा लगता है कि जूनागढ के मुस्लिम नवाबोने हिंदु धर्म का बडा आदर किया था और हिंदु लोगो को अपनी परंपरा के मुताबिक अपने त्यौहार मनाते थे । यदी पूरे गुजरात के अन्य मुस्लिम राज्यों मे से जूनागढ राज्य में ज्यादा कोमी समरसता दिखाई देती है ।



**(१२) राज महालयों में हिदु संगीत, नाटक, गाना बजाना**

जूनागढ के बहुत से नवाब की द्रष्टि सहिष्णुताभरी थी, ये लोग गीत संगीत में दिलचश्पी ले ते थे । नवाबों के वहाँ जो भी शुभप्रसंग होते थे, जैसे की सुन्नत शादी, मंगनी, शादी, राज्यारोहण, सालगिरा, में बडे बडे अच्छे संगीतकारो को बुलाया जाता था, शाहजादा गुलाममहमदखान की सुन्नत शादी में, तवायफ अखतरी लखनौ, गोहरजान राजकोट, श्यामा राजकोट, मास्टर वसंतलाल ऊंझा और मास्टर मोरारी आये थे । [१८]

जूनागढ का अंतिम नवाब महाबतखानजी तृतियने सरदारबाग पेलेस मे अपनी नाटयशाला बनवाई थी, उसमें हिंदू प्रणाली के नाटक होते रहेते थे, [१९] उस नाटक में नवाब खुद राधा के पात्र का अभिनय करते थे । ये नाटयशाला के आगे सभी कलाकारो को मकान दिया गया था, उस लाईन को नाटकिया लेन नाम से जाना जाता था । नवाबने पालीताणा नाट्य कंपनी का मालिक मणीभाई को राज्याश्रय दिया था ।

**(१३) जूनागढ में हिंदु मुस्लिमो के लिये लंगरखाना**

नवाब महाबतखान तृतियने जूनागढ में एक लंगरखाना बनवाया था । जिस में हर दिन हिंदु और मुसलमानो को अलग अलग मुफ्त में खाना परोसा जाता था, हिंदु को आटा, नमक दिया जाता था, मुस्लिमो को बिरियानी, रोटी, और दाल मिलती थी । लंगरखाने में कई गरीब लोग जाहिर में खाना खाने के लिये नहीं आ शकते थें, उसके लिये एक गुप्त दरवाजा रखा था, वहाँ पीछे से लोग आ शकते थे । नवाब की ये सहिष्णुता की द्रष्टि सें प्रभावित होकर हिंदुस्तान के अग्रगण्य अखबार टाइम्स ओफ इन्डिया, [२०] ध डेइली, स्वराज ओफ दिल्ही, ध डेइली गेजेट ओफ दिल्ही, वगेरे अखबारो में लंगरखाना का विस्तृत लेख प्रगट हुआ था ।

ये लंगरखाना की स्थापना से प्रभावित होकर लोगोने नवाब का सम्मान किया था, तब नवाब महाबतखानजीने कहाँ था मेरी ऐसी अभिलाषा है की मेरी प्रजा का हर वर्ग, हर ज्ञाति या हर जाति के हो उसको सभी लाभ मेरा राज्य देता होना चाहिये ।

जूनागढ राज्य में वैसी तो कई घटना ये बनी रही है की उसको सौराष्ट्र के सभी राज्य में समरसता में अव्वल नंबर देना चाहिये ।

**(१४) नवाब का (स्टेच्यु) पूतला**

मुसलमान लोग कुराने शरीफ से सभी आदेश का चुस्त पालन करते है । इस्लामी शरियत कहेता है किसी भी सजीव का आकार, मूर्ति शिल्प नहीं बनाना चाहिये । इसलिये पूरे भारत में शायद किसी भी मुस्लिम शासकने अपना पूतला नहीं बनाया होगा । लेकिन जूनागढ के

नवाब रसुलखानजीने अपना स्टेच्यु बनवाया था, [२१] जो आज भी जूनागढ के दरबार होल म्युजियम (आज का जूनागढ म्युजियम, पहले दरबार होल म्युजियम से जाना जाता था, जूनागढ के दीवान चोक में जहां नवाबी कालमें दरबार लगता था वहीं मूल जग्ह पर था लेकीन अपनी सरकारने वहां से बदलकर ये म्युजियम को जूनागढ के सरदारबाग के ताज मंजिल में २०१५ से बदल दीया है ) में प्रदर्शित है ।

**(१५) गिरनार, प्राची, सोमनाथ में साधु ब्राह्मण को मुंडकवेरा से मुक्ति**

जूनागढ राजय में हिंदू लोगो का ये बडे बडे यात्राधाम आये थे । वहां लोगो को दर्शन करने और स्नान करने के लिये मुंडकवेरा नवाब की ओर से लिया जाता था, लेकिन उसमें से ब्राह्मण साधु को बाकात रखे थे, ये लोग मुफ्त में यात्रा कर शकते थे । ये सभी स्थानो पर से नवाब महाबतखानजी तृतियने अपने राज्यारोहण के दिन गदी पर बेठते ही ये मुंडकवेरा को रद कर के हिंदु जनता के चाह और वाह प्राप्त किया था । [२२]

**(१६) मुस्लिम वजीर के हाथ से मंदिर का खात मूहुर्त**

प्रभासपाटण में लक्ष्मीनारायण का मंदिर का ध्वंस्त हुआ था तब राज्यने फिर से मंदिर निर्माण करवाया था । तब वजीर बहाउदीनभाई के वरद हस्त से उस मंदिर का खातमूहुर्त किया गया था । [२३] वजीर बहाउदीनभाई हिंदु धर्म में बडी श्रद्धा रखते थे उसने गिरनार पर्वत पर पानी का एक कुंड उसके घर पुत्र पेदा हुआ उसकी खुशी में बनवाया था ।

**(१७) भवनाथ के मेले मे राज्य की तरफ से मुफ्त में रसोडा**

जूनागढ में महाशिवरात्री के दिन बहुत बडा मेला लगता है, उस मेले में नंगे साधुओ का एक जुलुस नीकलता है उसको गुजराती में रवेडी नाम से जाना जाता है । राजाशाही के वक्त में मेले में कोई भी खानगी लोग आज की तरह अन्नक्षेत्र शरू नहीं करते थे । उसके अलावा नवाब की तरफ से भवनाथ मंदिर और बोरदेवी की जगा पर [२४] मुस्लिम नवाब की ओर से अन्नक्षेत्र चलता था, दोनो जगा पर १२४० किलो आटा, २०० किलो दाल, ४० किलो धी, १० किलो नमक हरसाल नवाब की ओर से दिया जाता था । [२५] ये सुनते ही ताजुब लगता है लेकिन उसका ठोस सबुत प्रमाण मिलता है ।

**(१८) जूनागढ के राजमहालय में राम राज्य फिल्म**

प्रकाश पिकचर्स (विजय भट्ट) ने राम राज्य नामक फिल्म बनवाई थी । ये फिल्म जूनागढ में एक साल चली थी उस वक्त ये फिल्म को नवाब के राजमहल में ६ बार मंगवाया और बेगम, शाहजादीओ ये फिल्म देखकर रो पडती थी । [२६] ये इतनी भावुक थी और राम और सीता



की जीवनी से आकर्षित बनी थी, ये भी समरसता का एक उदाहरण है ।

**(१९) संस्कृत पाठशाला को दान**

जूनागढ में नवाब की निगरानी में संस्कृत पाठशाला चलती थी, [२७] जो पाठशाला आज भी चल रही है । एक मुस्लिम नवाबने देवभाषा संस्कृत का प्रचलन के लिये जो किया था हो काबिले तारीफ है ।

**तारतम्य**

जूनागढ के नवाबो की समरसता की द्रष्टि को देखने से पता चलता है की आखिर में मानव तो मानव ही है, लेकिन मानव मानव से अलगता मानव ने ही बना कर कभी कभी नुकसान किया है, फिर भी हमारे विचारको, लेखकोने और कोई कोई शासक ने ये सभी रूढि प्रणालि, परंपरा को अन देखी कर कर बहुत बडा काम किया था, उसका कार्य और बोध से हम आज चले तो विश्व की कई समस्याओं और उलजन को हल कर शकते है ।

जूनागढ के नवाबोने उसकी बहुमती हिंदु का ख्याल रखकर राज्यासन चलाया था, और लोगो में एकता, भाईचारा, का संदेश फेलता था, उसको हम आज फिर से देखते है, तभी उनकी समरसता की द्रष्टि पर मान हो जाता है, की मानव आखिर में तो मानव ही है और सभी मानवो का खून का रंग लाल ही है ये बात समजनी चाहिये ।

इस लिये ऐसे विचारो और कार्यो के लोगो में बहुत अच्छी तरह से प्रसारित करना चाहिये हमारा कर्तव्य है ।दुनिया के हर शासक, विचारक राजनीतिज्ञ के ऐसा कार्य और विचारो को आज के समय में अपनाने का सही वक्त अब आ गया है, इसलिये ऐसा सेमिनारों में ऐसा विषय रखकर इनके आयोजकोने एक बहुत बडी सेवा का कार्य किया है । में उसको धन्यवाद देता हुं और आपका आभारी हुं ।

**पादनोंध**

१. दिनकर रामधारीसिंह (हिन्दी) **'संस्कृति के चार अध्याय'** न्यु दिल्ही, प्रथम आवृति, इ.स. १९४६ पृ. २४१
२. जूनागढ के शाही मकानों मे लगे हुअे राज्यचिन्हो को देखकर
३. जूनागढ राज्य का सिक्के की लिपी पठन से
४. देसाई शंभुप्रसाद (गुजराती) **'जूनागढ अने गिरनार'**, राजकोट, द्वितिय आवृति, इ.स. १९९० – पृ. १७०

५. महाराज जेठमलजी (गुजराती) **'सौराष्ट्रना मध्यकालना अंधाधुंधीनो इतिहास'** राजकोट प्रथम आवृति इ.स. १९६२ पृ. ७८
६. **'हिसाब किताब की वही'** इ.स. १९२१ गुजरात राज्य अभिलेखागार जूनागढ.
७. खाचर प्रद्युम्न (गुजराती) **'सोरठ सरकार नवाब महाबतखानजी'** जूनागढ, प्रथम आवृति इ.स.२०१२ पृ. ५२
८. जूनागढ का दीवान चोक का राजमहल की रूबरू मुलाकात से
९. **'शाहजादा दफतर फाइल नं. ३'** नामदार शाहजादा गुलाम सैयद अलीखानजी साहेबना जन्माक्षर बाबत, इ.स. १९४९ गुजरात राज्य अभिलेखागार, जूनागढ
१०. **'फारसी हस्तप्रत दफतर'**, गुजरात राज्य अभिलेखागार जूनागढ
११. जूनागढ राज्य का **'ए.डी.अेम.रिपोर्ट'** १९२१-३०
१२. खाचर प्रद्युम्न (गुजाती) **'सोरठ सरकार नवाब महबतखानजी'** जूनागढ, प्रथम आवृति इ.स. २०१२ पृ. ५२
१३. **'दीन'** (साप्ताहिक) ता. १६/१२/१९३५ पृ. १
१४. 'देवस्थान दफतर' फाइल नं. ४ '**दशेरा तथा काली चतुर्दशीने दिवसे उपरकोट देवस्थान तथा दूधनी धारावाडी देवाय छे**. तेना कागणो, इ.स. १९२२ गुजरात राज्य अभिलेखागार, जूनागढ
१५. वही
१६. खाचर प्रद्युम्न (गुजराती) **'सोरठनी विद्यापीठ बहाउदीन कोलेज'** जूनागढ प्रथम आवृति इ.स. २००२ पृ. ३६
१७. जूनागढ म्युजियम मे रखा हुआ ताले को देखकर
१८. 'शादी दफतर फाइल नं. १६' **खुदाबंद नवाब साहेबनी भोपाल मूकामनी मुबारक शादीनी फाइल**, गुजरात राज्य अभिलेखागार, जूनागढ
१९. बेगम का कारभारी **श्री शांतिगीरी गौस्वामी** मांगनाथ पीपली की 'अंगत रोजनीशी' डायरी से.
२०. **'टाइम्स ओफ इन्डिया'**, तारीख नहीं मिली लेकीन उसकी नकल मेरे पास है।
२१. 'जूनागढ म्युझियम' जूनागढ की अंदर का **स्टेच्यु** को देखकर
२२. 'गादी दफतर फाइल नं. ३१' **नामदार बहादूरने मानपत्र ते वखतना भाषाणोने लगता कागळो**, गुजरात राज्य अभिलेखागार, जूनागढ
२३. देसाइ शंभु प्रसाद (गुजराती) **'जूनागढ अने गिरनार'** राजकोट द्वितीय आवृति इ.स. १९९० पृ. २६८
२४. खाचर प्रद्युम्न और वाला धीरुभाई (गुजराती) **'तसवीरो मां जूनागढ'**, राजकोट, प्रथम आवृति इ.स. २०१० पृ. ५१
२५. खाचर प्रद्युम्न (गुजराती) **'गिरनार नो इतिहास'**, जूनागढ प्रथम आवृति इ.स. २००८ पृ. १२५
२६. जूनागढ के वयोवृद्ध इतिहासविद **श्री नौतमभाई दवे** (उ. ८२) की रू बरू मुलाकात से.
२७. संस्कृत पाठशाला (सरकारी) का **आचार्यश्री डॉ. रमेशचंद्र भट्ट** की रूबरू मुलाकात से.



✤ **राष्ट्रीय शोध संगोष्ठी 'भारतीय इतिहास और संस्कृति में समरसता' दिनांक : ३,४-जनवरी - २०१४ में प्रस्तुत शोध पत्र खंडवा, मध्यप्रदेश।**

# १. गुजरात के परमारो का कवित और अभिलेख

परमार राजपूत पूरे भारत में बसते है, जिसको अग्निवंशी माना गया है । आजकल कोई उसे सूर्यवंशी अग्निवंशी भी कहते है । प्रारंभ में केवल दो कुल थे [१] (१) सूर्यकुल (२) चंद्रकुल, उसके बाद उसमें चार अग्निकुल सामिल होते छ कुल हो गया, ये अग्निकुल मे (१) परमार (र) परिहार (३) सोलंकी (४) चौहान.

परमारो का प्रवर वशिष्ट, पराशर, उपमन्यु, अथवा कहीं कहीं वशिष्ट, अत्रि, संस्कृति गिनाये गये है । [२]

उसके कुलगुरू वशिष्ट, वेद यजुर्वेद, धनुर्वेद, निशान पीला धोडा, जर्द, देवता सचियाव, देवता खाण्डेराव माता दुर्गा, गजानन, तखत गदी पायगढ, प्रमुख गदी धारनगरी, उज्जैन, लग्न कार्य में देवक कदंब का रहता था ।

परमार क्यों कहलाये उसके बारेमें ऐसा इतिहास और दंतकथाएँ मिलति है कि परान मारतीति परमार : अर्थात शत्रु को मारने के कारण ही इन्हे परमार या बाद में प्रमार या पंवार कहा जाने लगा आबु में वशिष्ठ ऋषि के आश्रममें अग्निकुंड में एक पुरुष उत्पन्न हुआ जो परमार कहलाने लगे और अग्निकुंड में से इसलिये वो लोग अग्निवंश कहलाये गये उसका एक दोहा लिमता है कि

अनलकुंड हरितेज प्रथम परमार उपनी,
तास केड चहुवाळ, पछे चालुक्य संपनी,
चोथ पाध चावडो, चावग्रही धर चंचल,
खत्रीधर्म राखवा, हुवा चारे हालोहल,
धर वधे धरमअधरम धटे गाय विप्र पूजा धणी
अपना खत्री अण उपरे, सुरलाके वातो सुणी

ये कविता का अर्थ होता है कि अग्निकुंड में से भगवान का तेज से प्रथम परमार बने, बाद में चौहाण, सोलंकी, चावडा ये चारो लोग क्षत्रिय धर्म को बचाने के लिये जोरावर बने ये चारो लोगो के कारण पृथ्वी में धर्म का राज्य रहा और अधर्म मिट गया और गाय और ब्राह्मणो की पूजा होने लगी उसका समाचार देवलोक में भी पहुंच गया ।

अग्निवंश की भ्रान्ति उत्पन्न होने का कारण यह है की इस वंश का महापुरुष का नाम धुमराज था, (धुंआ) जो अग्नि से उत्पन्न होता है, उसी कारण उसको अग्निवंशी कहाँ गया [३] लेकिन ये सिर्फ कथा है इसलिये हम उसको मान नहीं शकतें ।



कवि चंद्रबरदायी, सुर्यमल्ल मिश्रणने [४] परमार को अग्निवंश से उत्पन्न माना है ।

**परमारो का हिन्दस्तानमें राज्य**

(१) मालवा (२) उज्जैन (३) धारानगरी (४) डुंगरपुर (५) बांसवाडा (६) वागड (७) मारवाड (८) जालोर (९) किराड (१०) भिनमाल (११) आबु (१२) डुमर्रांव (१३) बाधल (१४) टिहरी गढवाल (१५) लौढवा (१६) अमरकोट (पाकिस्तान (१७) गुजरातमें दांता, सूंथ, सुदासना, मुली, खोखरी

ये निम्न लिखित गाँव कभी न कभी परमारो के आधिन रहे थे, कोई कोई राज्य पर बाद में परमारो की सत्ता समाप्त हो गई थी । उदा. बांसवाडा

**(१) दांता**

गुजरात में १९४७ तक परमारो का तीन राज्य मालुम पडते है । जिसमें सबसे पुराना राज्य दांता का है । दांता में जगदेव परमार हुअे जिसको सिद्धराज जयसिंह का समकालिन माना जाता है । [५] दांता राज्य की स्थापना का इतिहास ऐसा मिलता है कि तरसंगमो जो परमारो की राजधानी थी लेकिन राजा जेतमलजी (जेठमल) का अभिशाप से उज्जड हुई और फिर किसीने बसाया नहीं अब उसने एक नया गाँव बसाया जो गाँव का नाम दांतोडिया वीर के नाम से दांता कहलाया । उसका प्रमाण में एक दोहा मिलता है कि –

दांते माटी देव देवसिरे दांतोडियो,
सोको माने सेव, करजोडी सधमाल कहे ।

दांता बसाकर जेतमलजीका संवत १६६५ में अवसान हुआ । दांता में जगदेव परमार का वंशज आशकरण की पंद्रह पीढ्ढी [६] तक राज्य इस. १९४७ तक चलता रहा था ।

**(२) सूंथ**

सूंथ ये गुजरात में पंचमहाल जिल्लेमें आया है । जालोद राज्य की स्थापना परमार जालमसिंहने की जो जालमसिंहने जालोद बसाकर वहाँ राज्य कर रहा था । लेकिन उसकी छठ्ठी पीढ्ढी में जालमसिंह दुसरा का पुत्र संत के सुंथ हुआ उसे १२५५ में सूंथ बसाया । [७] बाद में सूंथमें मुस्लिमोने सत्ता चलाई लेकिन मुल राज्य तो परमारो का ही रहा, ये लोग मुस्लिमोंका खंडिया राजा बन गये । एकबार बांसवाडा के सिसोदिया राजवीने सूंथ के बालराजा और उसके दो भाईओं को मार कर सूंथ का राज्य का कब्जा कर लिया था । लेकिन ये राजवंश का एक कुमार उस वक्त भागकर खांट लोगो के आश्रयमें चला गया था और थोडे समय में ये बाल राजकुमार जदनसिंहने सिसोदिया को सूंथ से निकालकर फिर अपना राज स्थापित किया । [८]

तबसे १९४७ तक सूंथ में ये परमार वंश का राज्य चलता रहा ।

**(३) मूली**

गुजरात में परमारो का तीसरा राज्य सौराष्ट्र प्रांत में आज का सुरेन्द्रनगर जिल्ले में मूली नामक गांव में था । मूली का राज्य की स्थापना कच्छ थरपारकर से आये हुऐ लखधीरजी दुसरेने पंदरमी सदी में कि थी । लखधीरजी से लेकर मूली का १९४७ तक क. २२ राजा हुऐ मूली राज में कुल २४ गांव सामिल थे । मूली का राज्य तीसरा वर्ग में रहा था ।[९] मूली की साल की आमदानी ७,५०,००० की थी । मूली राज्य हरसाल रू. ७५०/– ब्रिटीश गवर्मेन्ट को और रू. १८५३/– जूनागढ राज्य को जोरतलबी का भुगतान करता था ।[१०]

मूली का हालोजी परमार को मुस्लिम सेना ले गई थी और कुछ वक्त हालोजी मुस्लिमों के साथ रहाँ पर जब हालोजी वापस मूली आये तो लखधीरजी की रानीने हालोजी को तुछकार के आप तो मुस्लिम के साथ रहे हो तब हालोजी नाराज होकर अमदावाद वापस चले गये और उसने इस्लाम अंगीकार कर लिया । इसलिये सुलतान महमूदे हालोजी को राणपूर चोवीसी दिया और हालोजी का भाई भी मुस्लिम बना तो उसने बोटाद चोवीसी दि गयी ये परमार लोग आजकल कसबाती मलेक या मोलेसलाम गरासिया के नाम से जाने जाते है । ये लोगो का नाम हिंदु का रहता है ये माताजी की पूजा करते है लेकिन शब को दफनाते है ।

ये कथा दुसरी रीत में ऐसी मिलती है कि लखधीरजी का चाचा आसोजी युद्ध के मेदान में घायल पडे थे उस वक्त सामने जत सरदार इसाजी पडे थे उसका लहु आसोजी तरफ आने लगा तो उसने मिटी की दीवाल बांधी तो ईसाजीने पूछा ऐसा क्युं कर रहे हो तो बोले आपका मुस्लिम लहु मुजे अपवित्र न करे । उस वक्त का एक दोहा

ईसा सुण आशो कहे मरतां पाळ न बांध्य,<br>
जत परमारों एक जो रांध्यो फरी म रांध्य ।

**(४) सुदासना**

ये राज्य गुजरात में पालनपुर के पास आया था । ये राज्य का विस्तार ३२ स्कवेर माइल था और उसकी ऐन्युअल इन्कम रू.३७.८३२/– थी । ये परमार राजवंश की शाखा दांता राज्य का मानसिंहजी को दो राजकुमार थे गजसिंहजी ने दांता में शासन चलाया और उसका भाई जसवाजी ने सुदासना में राज स्थापित किया था ।

**(५) खोखरी**

गुजरात के सौराष्ट्र प्रांत का नाम जिसके नाम से काठियावाड हो गया था उस काठी



जातिमें भी परमार वंश की शाखाये प्रचलित है । काठी मे बसिया, माला, विछींयां, जेबलिया अटक के काठी है । जो मूल परमार राजपूत में से नीकलकर काठी बन गये है । उसमें बसिया ने गोंडल के पास खोखारी गाँव में राजगदी प्रस्थापित कर कर २४ गाँव इनमें मिलाये थे । बाद में बसिया परमारो ने भेंसाण के पास गडथ गांव में नई गद्दी रखी थी । ये बसिया लोग बहुत बलवान और शौर्यवान थे । मोका बसिया और लुणा बसिया नामक दो काठीने सिकंदर की सेना के साथ युद्ध किया था और सिकंदर को घायल किया था ।

कीठयावाड के ये बसिया लोग वागड (कच्छ) में वागडिया परमार के नाम से जाने जाते थे और वो लोग संवत १४७६ में सोरठ प्रांत में आये थे ।[११]

खोखरी का बसिया का राज्य बाद में गोंडल राज्य में मिल गया उसकी आधिनता स्वीकार कर ली थी ।

सौराष्ट्र में राजपुत और काठीओ के अलावा कारडिया और अन्य लोग दरजी, कोली, हरिजन, अहिर, वगेरे में परमार अटक के लोग है । अब हमने गुजरातमें परमार राजवंश का कहां कहां शासन थे उसके बारे में संक्षिप्त मे जान लिया तब हम ये राज्यो के बारे में जो गीत, कविता, दोहा प्राप्त हो रहे है उसको ढुंढकर इसमें प्राप्त इतिहास की जानकारी लेगे ।

गुजरात में से परमारो के बारे में बहुत से कवित और दोहे मिला उसमें से हमने परमारो का इतिहास के कुछ पहलु जानने को मिलता है ।

ये गीत परमार की ३५ शाखा के बारे में लिखा गया था, जो गुजराती भाषा में किसीने रचा है ।[१२]

जको वंशने जाल, पगी खेर रहेवोरने खटांळा<br>
कालमा गोहेल मोहल, सेंजवा, पीस लोलाने पलाळा<br>
उंमर जटने चावडा, वणहरने वळहोला<br>
खरुं खरा खेडिया, वसंतात धूने टोला<br>
राजसीया ने मडूंरा, बोडाणा मकुवणा,<br>
खोखर, ढांखरने खेर खेरा, खेरा थया तघडियाने मकराणा<br>
हेबाला ही उला कोरंग, रावल राप डुंगर पर घणी<br>
कवि गढ कहे सुणा ठकरो, पांत्रीस शाख परमारा तणी ।

ये गीत इस. १९२८ में नर्मदाशंकर द्विवेदीने संपादित किया था, ये गीत में परमारो की ३५ शाखा के अलग अलग किस्म के नाम मिलते है, गीतकार का टुंकाक्षर में नाम गढ लिखा

है इसलिये वो कौन था वो मालुम नहीं पडता ।

ये दुसरा गीत भी नर्मदाशंकर द्विवेदीने संपादित किया है, जो गुजराती भाषा में है ।

पहेला क्षत्री पंच, अंग गहे आचारे,
नामे कामे धाम कुल, जेहनी साख वधी बोहोपारे
पहेला क्षत्री परमार, साख पात्रीसे जाणु
बीजा थया राठोड, जेनी साख तेर वखाणुं,
त्रीजा नाम जादव, वीसे कुले कृष्णे तारा
चोथु नाम चहुवाण, साख चोवीसे पधारा
पांचमुं नाम सोलंकी तणुं, साते साखे सूजीअे
नवाणुं साख सतजुग तणी, बीजा अडियल बुजीअे

ये गीत में परमारो को क्षत्रियो में प्रथम गिनाये गये है , और उसकी ३५ साख बताई गई है ।।

सौराष्ट्र में आये हुअे परमार राजपूत कच्छ में से थरपारकर से आये हुअे थे । ये सब परमार उस समय सोढा कहलाते थे ये सब लोग धार के राजवंश से निकले थे उसमें एक भाई धार से निकलकर पारकर में आ गया । जो सोढा परमार लोग सूर्यपूजक थे और पारकर में रहते थे । लेकिन जब पारकर में अकाल पडा तब ये सब निकलकर सौराष्ट्र में आ गये और उसके साथ अपने इष्ट देवता मांडवरायजी को भी लाये जिन्होने मूली मे उसका मंदिर बनवाया, मांडवरायजी का ये मंदिर परमारो ने संवंत १४७५ कारतक सुद – ५ के दिन बनाया ।[१३]

जब परमार राजपूत सौराष्ट्र में आये उस वक्त एक घटना घटी थी चभाड राजपूत का कोई नवजवान आखेट खेलने गया और उसने एक तितर पर बाण छोडा तो तितर घायल होकर मूली की राजमाता जोमबाई की गोद में पडा तो उस राजमाताने उसके पास आश्रित आया गिना और आखेटको तितर सोंपने से मना कर दिया उसकी वजह से मूली में संवत १२१५ में बडी लडाई हुई जिसमें दोनो पक्षो मे अनेक लोग मारे गये उसीसे संबंधित दोहे / या गीत गुजराती भाषा में मिल रहे है ।

जंगल तेतर उडियो, आव्यो राजदुवार
चभाड सउ घोडे चढया बांधी उभा बार,
पहेल पहोर चडे तडे, सोढानो संग्राम



रत घेरे रतनावते, निश्चल किधु नाम,
मुंजा तितर माहरो, मो दुजण सार,
गर्वभर्या गुजरधणी, आपे नहीं अे वार,
पहेल पहोरे चढंतडे सोढानो संग्राम
रत घरे रतनावते निश्चय किधु नाम
संवत बार पनोतरो, टाढा पोयणत्रीज
सोढाने चभाड शर, धजवड किधी धीज,
पडया चभाड पांचसे, साग वीसु सात
एक तेतर कारणे, अळराखी अखयात
धरु चळे मेरु डगे, गाम मरेड गरनार
मरेड केम मूळी धणी, पग पाछा परमार
थान डुडोळो चोटगढ, थर मूळीरो वास
अे तो दे परमारने अवर न दुजी आस ।

ये कविता या दोहे में लिखा है कि एक तितर के लिए संवत १२१५ में टाढापूरण त्रीज के दिन एक लडाई हुई, उसमें पांचसो चभाड और १४० सोढा परमार लोग मारे गये, लेकिन परमार कुल का आश्रित का धर्म मुंजोजी और राजमाता जोमबाईने छोडा नहीं, इस लिये मूली का राज्यचिन्हमें तितर पक्षी को रखा गया है देखीये मुखपृष्ठ पर का चित्र ।

ये लडाई के बाद परमारो के पास मूली का राज आया और वढवाण के वाघेला ने परमारो के मूली, थान, चोटीला, चोबारी ये चार चोवीसी दी गई । लेकिन थोडे समय में काठी लोगोने चोटीला और चोबारी परमारो के पास से वापस ले लिया ।

मूली के परमार राजवंश में चांचोजी परमार हुअे उसने चारण को शेर का दान दिया था, उसका एक दोहा मिलता है ।

चंचे सिंह समप्यीओ, केसर जल्ले कान,
पहोंच्यो परमार घळी, रमतो मूकयो रान ।

ये चाचोजी का पुत्र रतनजी परमार हुआ उसने किसी को करोडपसाव दान दिया था

कुल बीजे काको थिये, लाख वरीसण लोय
सोढा वण सूखे नहीं, कोड वरीसण कोय

ये दोहरा का अर्थ ये होता है कि अन्य राजकुमारो में कोई राजाने लाखपसाव दिया

होगा, लेकिन करोडपसाव देनेवाला सोढावंश के सिवा कहीं नहीं ।

**छंद जुलणा**

वखत भांमणे मुंजावत बिरदाळरी, ग्रहे जायानो नोग्रेह भूठा बूगता वाध त्यां बेवठी बेजारां, वार वाडतां ते जयुं शहेर वूंठा, नखत्री बराबर रावराणा नहीं, हजारी आंगणे वाल हटके, हाळहद मूळीअे वाधरूउकता खाटरा मेडी ए कडा खटके चार चोवीशीया कलावत चाकळे, सारीयां वार संसार सारो कनपुं उठाइिऐ नीर वहे कामनी वाहरे वाह रतनेशवारो ।

परमारो के बारे में निम्न लिखित अन्य दोहा मिल रहे है ।

अतल कुलहु अपना, पेढी वीस पुंवार
अभ्यासी शर उचरे, पछे होय परमार,
मारमार शुरमार, मार कठुण मेवासी,
मार शेर सेवकां, मार असुरा अभ्यासी,
मार अरी सामर्थ, मार सब हामनाई
मारमार मेलिया मार वाहर वेराई
तलवार सार शर उडीयो, धारहुत पडीयो शरधर,
परमार शर उचरे, ताम नाम परमार धर
हुवो राव परमार, छत्र एकण सुर आसुर
तास पुत्र पात्रीस, साख जुजवी हुई धर
वडो राव विक्रम जगत सारा कथ जाणे
धारधाळ उजळ देश मालव धरमाळे
परमार वीर विराधी पहु, कमळ मूप मढळ कही
नव क्रोड हथ्थ बेताल के , एक भोज धर अपही
पहोवी सर दातार, राव विक्रम वखनी,
धार थाळ उजेण, साम पाखेव सुनो,
पाट तेन ,रार, मुंज उढयो म्हाबल
सुपुत्र तास सिधल, बाप हुतो बलसरल
राखवा वात अखीयातर, नर असुराळ न नमीयो
धज बंध वंश आफळ धनो, जळहळ भोज जनमाओ
दान भोज देवळो भोज परदु:ख को भंजण



देवल रख जाणता सवा लख देव अबुलण
क्रोड भूप कळी जुग भोज राजा की जेहा
कर कंकळ बंधीधर, तासहरी हाकहा
पहोवीआ आज दीधे वरद, समे एक राजा सरे
गोपाल बाळ धरधरची ते, भोज भोज मख उचरे
जपण भोज जीवीयो, नाव मखहुं तन आयो
जपण भोज जीवीयो, दान दीधो कव्यभावो
जसो भोज जजटल्ल, खत्री जाणजे परीखत
गौ विप्र प्रतीपाल, सत्यव्रत ग्रहिया शास्त्र
क्रोड सा दान दन प्रतदिया, क्रोड लख शास्त्रकर
परमार नाम राखे पृथी, गयो जसो वैकुंठ पर
भोजपुत्र उजेण, धार धाखे बिराजे,
आलपाल अरबुद, घाट जोगाईत छाजे,
हंसराज पारकर, राव भोजल जालंधर
सिंह असून अजमेर सिंह सामंत मंडोवर
लोद्रवे भाण मुगलगजण, दमो सिंध उपर दळी
परमार राज सारी पृथी, पृथ्वी परमारां तणी ।

ये दोहे मे से परमारो का अनजान इतिहास का पता चलता है कि....

अग्निकुंड मे से उत्पन्न होने के बाद बीस पीढी पुंवार कहलाये बाद में बोलने से अपभ्रंश हो कर परमार हुवा – ये लोग शुरा थे, कठण थे और दुश्मनो को भगा देने वाले थे उसने तलवार से मस्तक उडाया, वो मस्तक पर याने के शत्रु को मारनार ऐसा बोला इसलिये उसका नाम परमार बना ।

परमार में राजा देव अने दैत पर एक ज छत्रधारी हुआ उसका ३५ पुत्र हुअे उसकी अलग अलग शाखा पृथ्वी पर बनी । उसमें बडा राणा विक्रम हुआ उसने धारानगरी, उज्जैन, मालवा में राज किया । परमार राजाने वैताल बारोट के हाथ में नव करोड पृथ्वी बक्षी ।

पृथ्वी में दातार राजा विक्रम हुआ । धारा, उज्जैन की गदी पे परमार भुज महाबलवान हुआ । उसका पुत्र सिधल पिता से बलवान हुआ, उसने लडाई की बाते किसीको झुका नहीं ये सिंधल के पुत्र वावटावालो हुए ।

भोज दान देनार, परदु:खभंजक जाणता को लाख और बेगाना को सवालाख देता था । कलियुग में करोडो राजा हुओ लेकिन कोई भोज जैसा नहीं, भोज जिंदा रहा तब तक उसने कवियो को मान दान मिला । जैसा युधिष्ठिर वैसा भोज गौ ब्राह्मण का पालक, करोडो का दान देनार शस्त्रो देनार भोज था । इस तरह पृथ्वी पर परमारे ना अंकित करवा लिया बाद में भोज स्वर्ग में गया ।

ये भोज का पुत्र उज्जैन में धारानगरी मे रहे, आलपाल परमार आबु में जोगालत परमार धाट देश में पारकर में हंसराज, जालोद में भोजल परमार, अजमेर में अरुसिंह परमार मंडोवर में सामंतसिंह परमार, लोदरगढ में भाण परमार, मुगल गिझनी, सिंध में दामोदर परमार हुआ और पुरी पृथ्वी में परमारो का राज हुआ और पृथ्वी परमारो की हो गई ।

इस तरह के गीत में परमारों की ज्यादा प्रशस्ति मिल रही है ।

**अभिलेखो में परमार**

बोगोजकुई से लेकर एक सामान्य अभिलेख इतिहास के अन्नय साधन बन गये है । उसकी मदद से हम विश्वसनिय और प्रमाणभूत इतिहास ज्ञात कर शकते है ।

सौराष्ट्र में परमारों के बारे में चार पांच अभिलेख मिलते है जिससे कोई न कोई बात का पता चलता है कि सौराष्ट्र में परमार राजवंश था और उसने उस वक्त ये कुछ किया था ।

परमारों का सबसे प्रथम अभिलेख मूली गांव में से वि. सं. १६८५ का मिलता है । जिससे पता चलता है कि परमारोने वि.सं. १६८६ ता. २५/१/(१६२९) शाके १५५० माघ सुद ११ के दिन बादशाह शाहजहाँ के शासनकाल में परमार राजा रामोजी के वक्त में नंदुआणा ज्ञाति के अमुला के पुत्र गोपालने मांडवरायजी मंदिर का प्रसाद करवाया । [१४]

ये लेख आज भी मूली के नवनिर्मित मांडवरायजी के मंदिर में गर्भगृह की बांयी और सुरक्षित है ।

परमारो के बारे में दुसरा लेख सुरेन्द्रनगर जिल्ला के राजसीतापुर (तहसील ध्रांगध्रा) में लक्ष्मीनारायण मंदिर के पास का शिवालय का गवाक्ष में मिला है ये अभिलेख संगेमरमर पर अंकित है । ये अभिलेख बोल रहा है कि वि. सं. १७०० शाके १५६६ अषाढ सुद - २ (ता. १५/६/१६४४) के दिन दिल्ही के बादशाह शाहजहाँ और हळवद के महाराजा अमरसिंह के राज्यकाल में सीधा (राजसीतापुर) का परमार कुळ का लीबंड गोरने विष्णु शिव, हनुमानजी का मंदिर बनवाया ।

ये अभिलेख की अगत्यता ये मालुम पडती है कि यहाँ इस लेखमें बादशाह शाहजहाँ



के लिये छत्रपति शब्द का प्रयोग किया गया है । उसी ही वकत शिवाजी के लिये छत्रपति शब्द भी लगता रहा है ।

तीसरा अभिलेख सुरेन्द्रनगर जिल्ला का थानगढ गाँव में से मिलता है । ये अभिलेख एक पालिया पर लिखा गया है कि विं. सं. १७७९ भादरवा सुद - १० के दिन (३१/८/१७२०) राजा अभेराजजी का वंशज कुमार प्रतापसिंहजी थानगढ पर चडे हुओ आक्रांताओ से लडते हुओ मारे गये जो प्रतापसिंहजी परमार अखेराजजी का भान्जा था, ये अभिलेख से ये भी पता चलता है कि झाला की परमारो से शादी होती थी ।

चोथा अभिलेख सुरेन्द्रनगर जिल्ला का मूली गाँव में पालिये में अंकित है कि वि.सं. १७३५ श्रावण वद २ (ता. १४/८/१६७९) के दिन परमार विसाजी का मृत्यु का पता चलते ही लीलापुत्र पाठक धनजी ने कटार से अपनी आत्महत्या की ।

ये लेख से ये पत्ता चलता है कि राजा और राजवी के कुटुंब से आमजनता का किस तरह का लगाव था कि राजकुमार का मृत्यु होते ही आमजनता का आदमीने उसके पीछे पीछे अपने प्राण का त्याग किया था ।

**समापन**

भारतवर्ष में फेले हुओ परमार राजवंश का शासन गुजरात में भी देखने को मिलता है गुजरात में कुल पांच राज्य परमारो का था और परमारोने बडी वीरता से राज्य चलाया और उसका नाम इतिहास में अंकित हो गया । परमारो के बारे में गुजरात में से अनेक गीत, कविता, दोहे, अभिलेख मिल रहे है । वो उसकी लोकप्रियता और कार्यशीलता का प्रमाण माना जाना चाहिओ ।

**पादनोंध:**


१. डॉ. रघुवीरसिंह (प्रधान संपादक)(हिन्दी ग्रंथ) **'राजपुत कुलो का इतिहास '** जयपुर. १९६३ पृ. १२७

२. जादौन जयदेवसिंह, (हिन्दी ग्रंथ) **'क्षत्रिय ठाकुर वंशावली'** विदिशा इस. २००५ - पृ. ७६

३. मढाद ईश्वरसिंह, **'राजपुत वंशावली'** नई दिल्ली, संस्करण १९८७ पृ. ९५

४. परमार का शुद्ध अर्थ है पहले मारने वाला न होकर शत्रु को मारने वाला है ।

५. परीख रसिकलाल (संपादक) (गुजराती ग्रंथ) **'गुजरातनो राजकीय और सांस्कृतिक इतिहास'** जिल्द - ६, अमदावाद प्र. आ. १९७९ पृ. १३३

६. खाचर प्रद्युम्न, (गुजराती ग्रंथ) **'सौराष्ट्र गुजरातना शासकोनी वंशावलीओ'** जूनागढ इस. २००२ पृ. ५६
७. बहुरा गोपालनारायण (अनुवादक) (हिन्दी ग्रंथ) **'सल्तनतकालीन गुजरात'** जयपुर इ.स. १९६४ – पृ. २२१
८. जेम्स केम्पबेल, (गुजराती ग्रंथ) **'गुजरात सर्वसंग्रह'** मुंबई इ.स. १८८७ पृ. ५१८
९. नं. ५ के मुताबिक पृ. १३५
१०. खाचर प्रद्युम्न भ. (गुजराती ग्रंथ) **'सौराष्ट्र इतिहास के पाने '** राजकोट इस. २०१० पृ. २४३
११. (English Book) **'The Ruling Princes Chiefs and leading Personages in the western India States Agency'** Second Edition, 1935 - Page - 370
१२. खाचर प्रद्युम्न भ., (गुजराती ग्रंथ) **'काठीओ और काठियावाड'** (पीऐच.डी. का प्रकाशित शोध निबंध) सणोसरा प्र. आवृति इ.स. २००६ पृ. २३
१३. द्विवेदी नर्मदाशंकर, (गुजराती ग्रंथ) **'गुजरातना ऐतिहासिक साधनो'** मुंबई इ.स. १९२८ पृ. ६१
१४. फुटनोट नं. ७ के मुताबिक – पृ. २५०
१५. शास्त्री हरिप्रसाद (गुजराती ग्रंथ) **'गुजरातनना ऐतिहासिक लेखो'**, भाग–५, इ.स. १९८१ पृ. ७१

✤ **राष्ट्रीय शोध संगोष्ठी 'परमार कालिन इतिहास स्थापत्य कला एवंम संस्कृति' दिनांक :२८,२९-अगस्त-२०१२ में प्रस्तुत शोध पत्र इन्दोर, मध्यप्रदेश।**

## १०. सामाजिक, सांस्कृतिक जागरण में 'सौराष्ट्र दर्पण' का स्थानीय प्रयास

ये पत्रिका गुजरात राज्य के सौराष्ट्रमें से प्रसिद्ध होने वाली सबसे प्रथम थी ।[1] उसकी शरूआत जून १८६३ से हुई थी [2] पत्रिका को जूनागढ की ज्ञानग्राहक सभा चलाते थे । उसका वार्षिक शुल्क रू १–०० और पोस्ट चार्ज के रू ०–३–० लिया जाता था । पत्रिका के प्रारंभ के अंक में मुंबई मे श्री गणपत कृष्णाजी के मुद्रणालय में मुद्रित किया जाते थे, बाद में जूनागढ मे इ.स. १८६७ में जूनागढ राज्य गेझेट 'दस्तुरल अमल सरकार जूनागढ' का प्रारंभ हुआ [3] और उसके लिये जूनागढ में प्रेस भी बनवाया । तब से सौराष्ट्र दर्पण जूनागढ राज्य के सरकारी प्रेस में मुद्रित होने लगी । ये पत्रिका पर लिखा जाता था की ये पत्रिका सौराष्ट्र सरकार (नवाब) की मदद से प्रगट हो रही है यहीं कारण से सरकारी प्रेस में मुद्रित होती थी वो ही नवाब की मदद होनी चाहिए । पत्रिका के मुखपृष्ठ पर ज्यादातर संस्कृत श्लोक मुद्रित होता था और मुखपृष्ठ के पीछे अनुक्रमणिका दी जाती थी । पत्रिका का प्रचार और प्रसार करने के लिये जो व्यकित वार्षिक शुल्क भरते थे उसके नाम अंक में दिये जाने की प्रथा रखी गई थी ।

पत्रिका का प्रारंभ जून १८६३ में हुआ था, लेकिन फिर भी आज तक के लेखको, इतिहासकारो, संशोधकोने उसकी शरूआत १८६४ और [4] किसीने १८६५ में बताई है । [5] शायद मणिशंकर किकाणी के जिवनचरित्रकार जोशीपुरा जयसुखलालने अपनी किताब में यहीं भूल की थी, [6] तब से उसके बाद के सभी विद्वान उनको सही मानकर भूल को दोहराते रहे थे । लेकिन आज हम को सौराष्ट्र दर्पण का प्रथम अंक पूरा मिला है हो उपरोक्त बात गलत ठरती है ।

ये पत्रिका को जूनागढ मे स्थापित ज्ञानग्राहक सभा के लोग चलाते थे, लेकिन उसमें ज्यादा मददगारी मणिशंकर किकाणी की रही थी ।

मणिशंकर किकाणी का जन्म २२/१०/१८२२ के दिन नागर ज्ञाति में हुआ था । उसने राजकोट एजन्सी में १८३४ से १८७४ तक ब्रिटीशकारो की नोकरी कर ली बाद में निवृत होकर जूनागढ में विविध सुधारक मंडलिया बनाई और काठियावाड की प्रजा को मध्ययुग के अंधेरे से बहार निकाल कर आधुनिकता का परिचय करवाया । मणिशंकर इतिहास, भूगोल, खगोल, आर्युर्वेद, भाषाशास्त्र, धर्मशास्त्र, वेदांत सभी विषयो के ज्ञाता थे । इसलिये उसका ज्ञान का फायदा सौराष्ट्र दर्पण को हुआ था । वो दिनांक १०/११/१८८४ के दिन दुनिया छोड गये तब सौराष्ट्र दर्पण में पांच – छ किस्त में उनका श्रद्धांजलि लेख आया था ।

पत्रिका १८६३ से १८८१ तक कुल २७ साल चली कुछ कुछ लोग लिखते है की

बीच बीच में पत्रिका  बंध हुई थी, लेकिन ये पुरा सही नहीं है । दो तीन बार ६ मास तक पत्रिका का अंक नहीं निकल पाये, तब एक साथ ६ अंको को निकाला गया था, जैसे की १८७५ में जनवरी से जून ६ अंक और जूलाई से डिसेम्बर ६ अंक १८७५ में साथ मे निकले है १८७१ में जनवरी से जून ६ अंक साथ में निकले थे । ये समय में पत्रिका को आर्थिक या दुसरी कोई धिक्कत आ गई होगी ।

ये लघु निबंध लिखते समय मैने १८६३ से १८८९ के अंक देखे है तब ये संशोधन से पता चलता है की शायद १८६६–६७–७३–७७ में ये पत्रिका के अंक नहीं निकले होगे या मुझे नहीं मिला होगा या नाश हो गये होगे । ये पत्रिका के प्रारंभ में तंत्री आचार्य वल्लभजी हरिदत रहे थे, बाद में रूद्रजी सुंदरजी राणा तंत्री रहे, उसके वक्त में पत्रिका खूब फेली और ४००० नकल निकलने लगी थी ।[७]

## सौराष्ट्र दर्पण के उदेश्य

ये पत्रिका के निम्न लिखित हेतु दिये गये थे । (१) सोरठ का सही इतिहास प्रकट करना, (२) चलते हुए कुरिवाजो की असर दिखाना (३) वेपार, खेतीवाडी का ज्ञान बढाना (४) देशी रजवाडा को अपनी व्यवस्था सुधारने के लिये जागृत करना ।

ये पत्रिका का जब प्रारंभ हुआ था तब ताज का शासन को आये ७ साल ही हुआ था । और सौराष्ट्र में २२२ देशी रजवाडे में पत्रिका को भेजना था, इसलिये उनके व्यवस्थापकोने पत्रिका में खुलासा किया था, की ये पत्रिका में हम कभी राज खटपट और चलता धर्म की निंदा नहीं करेगे और किसी को भी मुंह मोड ले ऐसा हरगिज नहीं लिखेंगे । सौराष्ट्र के कोई रजवाडा की मदद मिलेगी तो जूनागढ के अलावा मध्य सौराष्ट्र राजकोट में से पत्रिका निकालेंगे । लेकिन जूनागढ राजय के सिवा किसी भी राज्यने पत्रिका को कुछ भी मदद नहीं की इस लिये पत्रिका बंध हुई तब तक जूनागढ में से ही चलती रही ।

ये पत्रिका के २३ (चार साल के अंक नहीं मिले ) साल के बहुत सारे अंको की सुक्ष्म द्रष्टि से अभ्यास करने से पता चलता है की ये पत्रिकाने सौराष्ट्र में समाज सुधारणा और धर्मसुधारणा में बहुत बडा योगदान दिया था, ये पत्रिका के प्रारंभ के वक्त में सौराष्ट्र में अंधश्रद्धा, वहम, कुरिवाज बहुत फैले हुऐ थे । भारत में युनिवर्सिटी की स्थापना को भी ७ साल ही हुऐ । जूनागढ राज्य में ज्यादा पाठशाला नहीं थी, शिक्षण की सुविधा कम थी, लोग अज्ञान और अंधश्रद्धा से घिरे थे ।

उस वक्त ये मासिकने निम्न लिखित विषयों की अपने अंको में चर्चा रखकर समाज



सुधारणा, लोकजागृति और सेवा का कार्य बहुत अच्छी तरह से किया हुआ मालुम पडता है ।

उस वक्त में लोगो का अपने निजी, विचारो रूढि, श्रद्धा को बदलने का काम आसान नहीं था । तब ये पत्रिकाने ज्यादतर कटाक्ष, व्यंगगीत रखकर, अनपढ लोगो को सुनाया और फिर से इस बारे में सोचने का मौका दिया की गलत रास्ते चल रहे है ।

## सौराष्ट्र में पत्रिका का प्रारंभ

भारत का प्रथम अखबार बेंगाल गेझेट २४/१/१७८० के दिन निकला,[८] बाद में इन्डिया गेझेट नवेम्बर १७८० में, बेंगाल जर्नल १७८५ मद्रास कुरियर १२/१०/१७८५, बोम्बे गेझेट १७९१ में नीकला था ।

फरदुनजी मर्जबानजीने प्रथम गुजराती प्रेस की मुंबई में इ.स. १८१२ में स्थापना की थी ।[९] बाद में गुजराती भाषा में सौ प्रथम १/७/१८२२ में मुंबई समाचार प्रगट हुआ था । तबसे गुजराती में अखबार और पत्रिका का प्रारंभ हुआ । तब १८६१ में पेस्तनजी भरूचा ने भरूचा वरतमान, १८६४ में कवि नर्मदने डांडियो नाम साप्ताहिक निकाला । उससे पहले जूनागढ से सौराष्ट्र दर्पण का प्रारंभ हो गया था ।[१०]

| क्रम | पत्रिका का नाम | प्रारंभ | स्थल | स्थापक |
|---|---|---|---|---|
| १ | सौराष्ट्र दर्पण – जून | १८६३ | जूनागढ | मणिशंकर किकाणी |
| २ | मनोरंजन रत्नमाल | १८६८ | भावनगर | मिरझा मुरादअली |
| ३ | विज्ञान विलास | १८६१ | राजकोट | हरगोविंद कांटावाला |
| ४ | न्याय प्रकाश | १८८१ | जूनागढ | त्रिकमशंकर उ. मांकड |
| ५ | वेदार्थ प्रकाश | १८८१ | जूनागढ | मथुरलाल अ. वसावडा |
| ६ | ज्ञानदिपक | १८८३ | जूनागढ | रूपशंकर उदयशंकर ओझा |
| ७ | काठियावाड टाइम्स | १८८८ | राजकोट | |
| ८ | प्रियवंदा | १८८५ | भावनगर | मणिलाल नभुभाइ द्विवेदी |
| ९ | मनरंजन मणिमाल | १९०७ | | छगनलाल लक्ष्मीशंकर बुच |
| १० | सौराष्ट्र | १९२१ | राणपूर | अमृतलाल शेठ |
| ११ | शारदा | १९२४ | चोरवाड | गोकुलदास रायचुरा |
| १२ | कौमुदी | १९२५ | भावनगर | |
| १३ | फूलछाब | १९३१ | राणपूर | अमृतलाल शेठ |
| १४ | मुजाहिद | १९४७ | कुतियाणा | मांडलिया इस्माइल |

**विविधक्षेत्र में योगदान**

सौराष्ट्र दर्पण का प्रारंभ हुअे तब ब्रिटीश शासन ताज का शासन आा गया था और सौराष्ट्र में २२२ देशी रजवाडे थे । उस वक्त राजकोट एजन्सी का आदमी मणिशंकर किकाणीने ज्ञानग्राहक सभा बनाई और ये पत्रिका निकाली वो बडी वात है उसने न तो ब्रिटीशरो न तो राजाओं की और डर से देखा । उसने सौराष्ट्र का लोगो में सुधारणा और केणवणी के प्रचार के लिये पत्रिका निकाली ओर वे सफल रूप से २७ साल तक लेखको और वाचको और जूनागढ नवाब की मदद से चली ये भी जूनागढ के लिये गौरवशाली घटना है । ये पत्रिका के लेखक ज्यादातर ब्राह्मण, नागर, बनिया ही रहे है उन्होने कुछ भी वात का डर के बिना बुराईओ के बारे में लिखा था ।

**(१) सामाजिक सुधारणा में योगदान**

सौराष्ट्र दर्पण ने सौराष्ट्र में समाज सुधारणा करने का बहुत अच्छी तरह से प्रयत्न किया, उस वक्त जुआ, वहेम, अंधश्रद्धा, व्यसन, कन्या केणवणी का अभाव, व्यभिचार, बालविवाह, कुरिवाज, रोगो के बारे में गलतफहेमी, स्त्रीओ की बदतर परिस्थिति चल रही थी, उसको सुधारने के लिये निम्नलिखित लेखो आये और उसको पढकर लोगो की थोडी शोच जरूर बदली होगी ।

उस वक्त जुगार बडी मात्रा में खेला जाता था, तब यहीं मासिक में जुगार के बारे में एक अच्छा कटाक्ष गीत

(गुजराती गीत )

જુગારી જુઆમાં બહુ રાખી પ્રિત, ખુવે તે ધનાદી શીખે છે અનીતિ
વડા બાપનો પુત્ર હોય જુગારી, પડયો એહ છંદે બન્યો ભિખારી
જુગાર સંગે હોય, હોય વ્યસનની દુરાચારી
જુગાર સંગે હોય, માન મર્યાદા હલકી
અં છેદે વળગી રહયો, તેનં જીવતર વ્યર્થ છે,
સાચું કહીને માનજો, જુગાર મહાઅનર્થ છે.....

रखकर [११] इस गीत के माध्यम से महाभारत में पांडवो के जुआ की चर्चा करके, जुआ खेलने से कैसी हानी होती है, उसका जिवन व्यर्थ हो जाता है और जुआ महाअनर्थ है, ये बताकर इस प्रथा को खतम करने की हाकल की थी, और बुढे का सौराष्ट्र में विवाह और बहुपत्नीत्व कजोडा (असमान जोडा) शादी के रिवाज और व्यभिचार की मात्रा परदे के पीछे खूब चलती दिखाई



देती है, तब ये पत्रिका में व्यभिचार न करने के लिये एक गीत प्रगट किया था ।

(गुजराती गीत )

પરમેશ્વર ચરણે નમી, કહું વચન બે ચાર
રતિ પતિ રિપુ કિંકર કથન, શુણી તજો વ્યભિચાર,
તીરથ તપ કરશો કદી, ન થશે પાપ વિચાર
જાજુ શું તમને કહું દુઃખી થશો યમદ્વાર
શ્રીપતીનું સમરણ કરી, તુરત તજો વ્યભિચાર
ડાટી દ્યો વ્યભિચારને, ભૂમા પરમાણંદ.

ये गीत में कहां गया था की व्यभिचारी में अनेक अवगुण होते, कभी कभी तो व्यभिचारी उनके पीछे अपना जी खोता है। [१२] व्यभिचारी को बुद्धिसे उत्तम उद्यम करना कभी मन नहीं होता, उसके मन को व्यभिचारीरूपी कीडा खा जाता है । धन का दुर्व्य करता है ये सब बताकर समाज सुधारणा करने की हाकल की थी फिर भी ये तो चलता ही रहा लेकिन धीरे धीरे उसमें सुधार आये है, ये पत्रिका का प्रचार प्रसार का परिणाम होगा ।

सौराष्ट्र में लोग बहुत रूढिचुस्त और लडकियो के बारे में ज्यादा रूढिवादी थे । राजाओं और धनपतिओ की सिवा कोई लडकी को पढाते नहीं थे उस वक्त धीरे धीरे पाठशाला खुल रही थी । फिर भी माबाप अपनी लडकी को पाठशाला में भेजते नहीं थे, उस वक्त धीरे धीरे पाठशाला खुल रही थी । उस वक्त ये पत्रिका में जूनागढ का वेणीशंकर नामक सदगृहस्थने गीत लिखा था, [१३] उसका शीर्षक था । (छोडीओ भणाववा विशे) लडकीयो को पढाने के बारे में उस कविता में उन्होंने लिखा था की लडकी को पढाने से लडकी की जड बुद्धि चली जायेगी, उसका मन सुधरेगा, और पढ लिखकर लडकी समजदार बनेगी और समाज में उनके अच्छे विचारो का फायदा होगा ।

सौराष्ट्र में राजा महाराजाओं के साथ साथ जनता में भी व्यसनों की मात्रा बहुत बढ गई थी, लोग दारू अफिम, गांजा, तंबाकु, का नशा करते थे । ऐसे समय में देलवाडा के परमाणंददास मोतीरामने केफ कर्म न करने के बारे में एक गीत यहीं लिखा था, उस गीत समाज को जगाने के लिये और व्यसन मुक्त कराने के लिये उस गीत को सौराष्ट्र दर्पण मे मुद्रित हुआ था, ये गीत में कर्ता ने लिखा था की व्यसन से नात में आबरू कम होती है, उच्चवर्ग का मोभा को ठेस पहुंचती है तो हम लोग ये व्यसन क्युं रखते है तो हम लोगोने गांजा, ताडी, दारू, तंबाकु का व्यसन से दुर रहना चाहिए ।

शायद ऐसे ही गीत को सुनकर उसकी असर से सौराष्ट्र के जूनागढ, जसदण वडिया,[१४] राज्य में दारूबंदी और अफिम पर प्रतिबंध लगा दिया था ।

जब ये पत्रिका निकली थी तब अनपढ और ग्रामीण महिला जुते पहनने में भी गेरआबरू मानती थी की औरतो को जुता नहीं पहनना चाहिये, जुता तो नायिका पहनती है[१५] अरे महिला ताप से त्राहित हो कर शोर करती है की बाप मर गये, जल गये, फिर भी जुता पहनती नहीं थी । तब ये पत्रिका में लेख लिखा गया की बहनो आप सोचीये जुता पहनने में शरम कैसी, जो लडकी पारदर्शक कपडे पहनती और उनका बदन दिखता है तो शर्म आनी चाहिये, जुता पहनने में नहीं । और औरतो को यही लेख में प्रमाण भी दिया गया की हमारी पूर्वज माताओ जुता पहनती ही थी और इसलिये तो शादी में दुल्हा दुल्हन के पास चमडे का जुता रखा जाता था, ये लेख पढकर आज तो हमें हंसी आ रही है की कया औरते जुते पहनने में भी शरमाती होगी, तो उसका जवाब है की एक काल में औरतो के बारे में समाज इतना गलत और हीन द्रष्टि से देखता था और औरत के उपर बहुत सारी पाबंदी लगाई गई थी तब ये पत्रिकाने ऐसी परिस्थिति को सुधारने का प्रयास किया दिखाई देता है ।

सौराष्ट्र में बहुत सी शादी में कजोडा (असमान जोडा) किया जाता था । बेचारी लडकी ये सब सहन कर लेती थी या मजबुरी से व्यभिचार करने लगती थी । ६० साल का आदमी १५ साल की लडकी से शादी करता था, लडका लडकी का साम्य देखने में नहीं आता था । लडकी को एक चिज मानकर कोई भी आदमी के साथ शादी करवा दी जाती थी, उस कुरिवाज से त्रस्त होकर नागर परमाणंददासने कजोडा के बारे में एक गीत लिखा था की

(गुजराती गीत )

બળજો આ દેશની રીત, જે માબાપે ચલાવી
ધનફળ જોઈને કાં ધન લૈને, કાં ઘરેણુ બધું ચાવી
તેર વરસની તનયા સુવાળી ઘરડાને પરણાવી
હાડકાં દુબળા બેલના જેવા, હાથી જેવી ખાલ
પાંચ વરસની પુત્રી કેરૂ, સગપણ સુત દિન સાત
મોટી થઈ ત્યારે હાથણી જેવી, છોકરો બકરા તુલ્ય
લોક કહે વરથી વહુ મોટી, જેવડી એની માત
કરમ કજોડું લોક કહે છે, હું કહું બાપનો વાંક.

ये गीत में उन्होंने माबाप से कहा की कहलाते कुलवान को क्युं बेटी देते हो, अपने



हाथ से ही हिंदुजन अपनी पुत्री का जीवन को बरबाद करते है जब ये लडकी रतीसुख अपने पति से नहीं पाती तो वे व्यभिचारीणी बन जाती है ।[१६] परपुरुष के साथ पापकर्म करती है, तो आप अपने ही हाथ से कामपीडित पुत्री का दु:ख खुद कयों देते हो ऐसा कहकर लडकी के माबाप को जगाया और अंत में कहां की लडकी को इच्छा वर ढुंढने दो बाल विवाह को त्याग दो और स्वयंवर पसंद करने दो ऐसा कहा था फिरभी लोग तो गीत को अनदेखा कर कर इ.स. १९२९ में शारदा ऐकट[१७] आया तब तक बाल विवाह करते ही रहे ।

ये पत्रिका में समाज सुधारणा के अन्य निम्नलिखित गीत दिये गये थे, उसमें (१) दवाखाना का गीत (२) लुलीया दर्दका गीत (३) जिदी औरत को वश करने का गीत (४) जुआ का गीत (प) लडकीओं को पढाने का गीत (६) विधवा का गीत (७) होली का गीत

ये पत्रिका में लेखकोने ऐसे गीत, लेख रखकर समाज सुधारणा का प्रयत्न किया था फिर भी समाज तो अपनी इच्छा के मुताबिक ही चलाता रहा होगा । किंतु ऐसे गीत, लेख सुनकर, पढकर तब नहीं तो आनेवाला समय मे जरूर बदलाव आया था । उसके पीछे ऐसे लेखको और पत्रिका का प्रदान रहा होगा, ये कोई छोटी बात नहीं है इसलिये औरतो की स्थिति में बदलाव आया और स्वातंत्र्योतर भारत में औरत अवकाश और अेवरेस्ट पर पहुंच गई लेकिन एक दिन तो जुते पहनने से भी शरमाती थी ।

समाजने स्त्रीयो के लिये ज्यादा कायदा कानून उस वक्त में बनाये रखे थे । तब कवि लल्लु कालीदास ओझा ने स्त्रीओ के धर्म नामक कविता लिखी थी, उसमें उन्होंने स्त्रीओ को बोध दिया था की हर अच्छी औरत ने घर को साफ रखना, घर की सजावट अच्छी तरह से करना, विपुल खर्च न करना, सास और ससुर को हरदिन पेर छुना, घर के सभी लोगो को अच्छा लगे इस तरह से व्यवहार करना, पति के आधिन रहना, अकेले अलग रहने का कभी नहीं सोचना, औरतने कभी भी अकेले नहीं रहना वगैरह ।

यही ये सुधारावादी और समाज सुधारणा करनेवाली पत्रिका में भी ये कहां है की औरतने अपना पति जैसा भी हो, गुण, अवगुणवाला, परस्त्री पर मोहित हो, फिर भी पति का हर बोल मानना चाहिए एसा कहकर अभी अभी ही भारत में नये नये कायदे कानून आये है इसलिये औरत को जल्दी से लडने को तैयार नहीं रना है ऐसा मालुम पडता है ।

हमारे पूर्वजो संयुकत कुटुंब में ही रहते थे लेकिन जब औद्योगिक कांति हुई और लोग धंधे व्यवसाय के लिये शहर में जाने लगे और मोजशोख की चीजो बढी उसी समय संयुकत कुटुंब टुटता रहा और विभक्त कुटुंब ज्यादा हो गये, ज्यादातर औरते भी विभक्त कुटुंब में रहना

चाहने लगी तब यहीं ये पत्रिका में सयुंकत कुटुब का एक रोचक उदाहरण दिया था ।

वांकानेर के पास समथेरवा नामक गांव में चुंवालिया कोली देवा टासनिया की ९० साल की उमरथी उसकी पत्नी की ८० साल और उसको ११ लडका और १ लडकी थी उन सब कुटुंब मिलाकर १११ लोग एक साथ में रहते थे ये दिखाकर शायद आप लोगो को संयुकत कुटुंब का फायदा बताया होगा ।

शायद हम लोग एसा सोचते है की कोई आदमी एक बार साधु बन जाई फिर वो संसार में कभी वापस नहीं आ शकता, लेकिन ऐसा नहीं है यही पत्रिक में एक उदाहरण मिला है कि स्वामिनारायण संप्रदाय में गजो गढवी नामक व्यकित पूर्णानंद नाम धारण कर साधु बन गया, उसके बाद उसको स्वामिनारायण पंथीओने बहिष्कृत किया, तब वे संसार में वापस आ गया और उसकी रची हुई कविताओ को स्वामिनारायण पंथने रदबातल और बिन उपयोगी बताई ।

ये पत्रिकाने समाज सुधारणा करने का काम किया था फिर भी कुछ लेख ऐसे भी मिले है कि उसको पढते ही लगता है की ये समाज सुधारना चाहते है या रूढिवाद और जडता को कायम रखना चाहते है ।

## (२) आर्थिक सुधारणा में योगदान

इंग्लेन्ड में औद्योगिक क्रांति १७५० से १८५० के समय में हुई थी, भारत मे रेलवे का प्रारंभ १८५३ में हुआ फिर भी भारत में आर्थिक परिस्थितियाँ ज्यादातर सुधरी नहीं थी । बल्कि गृहउद्योगो का नाश हो गया था, गाँव की स्थिति बदतर थी, ब्रिटीशरोने नये नये सुधारणा कार्य किये थे फिर भी लोग उसका ज्यादा फायदा नहीं उठाते थे । उस दौरान ये पत्रिका में आर्थिक व्यवस्था और वेपार के बारे में निम्नलिखित लेख प्रगट हुए थे ।

१. एक धंधा तो पक्का शीखना

२. कपास और अर्थतंत्र का पद्य मे गीत 'रु' रायजी का रास

३. किसान की हालत सुधारने के बारे में

४. हड्डी का एक बहुत बडा उपयोग

'सौराष्ट्र दर्पण' में धंधे रोजगार की विज्ञापन मुद्रित होती थी । जैसे की जामनगर का प्रख्यात सूरमा की विज्ञापन,[१८] अफिम का व्यसन छोडने की दवा की विज्ञापन आती थी ।

ये पत्रिकाने लिखा था की अब सौराष्ट्र में रेलवे आने से वेपार बढा और मन की विशालता बढी है यही समय में पोस्ट का प्रारंभ जूनागढ मे १८६५ में हुआ । होस्पिटल,



धर्मशाला, तार ओफिस, छापखाना, रास्ते की सुविधा बढी और उसी वक्त राजकोट में १८७० में राजकुमार कालेज बनी [१९] इसलिये राजकिय, आर्थिक सुधारना हुई, और गांवो में पाठशाला खुली ।

जब ब्रिटीश सरकारने सौराष्ट्र में चांदी की कोरी नामक सिक्के का चलन को बंध कर दिया उस वक्त 'सौराष्ट्र दर्पण' में एक लेख वेपारी लोग और शासको के लिये लिखा था की काठियावाड में मुंबईगरा रूपिया का चलन, उसमें कोरी और रूपिया की तुलना की गई थी [२०] और उसकी काठियावाड के वेपार पर कया असर होगी वो बताया गया था, की ये लेख पढकर ये चलन के फेरबदले के वक्त कोई घाटे में न आ जाय ।

लोगो को बरफ बनाने का तरीका चित्र सहित बताया गया था की लोग बरफ कैसे बना सकते है । कपास बुनने का उद्योग की प्राचीनकाल से कितनी महता रही थी, वो बताकर खेती और उद्योग धंधे की माहिती रखकर सौराष्ट्र के लोगो को आर्थिक स्थिति बढाने और ये धंधा अपनाने की सिफारिश की गई थी ।

## (३) सांस्कृतिक सुधारणा में योगदान

समाज सुधारणा के साथ साथ सांस्कृतिक सुधारणा भी साथसाथ ही चलता है । ये पत्रिका में सांस्कृतिक सुधारणा के लिये 'सौराष्ट्र दर्पण' ने बहुत अच्छा योगदान दिया है, ये पत्रिका में प्रबोधचंद्रोदय द्रोणसारपर्व, प्रभावती, राह खेंगार और राणकदेवी[२१] वगेरह नाटक हुए थे । गीत, कविता और प्रवासवर्णन बहुत अच्छी तरह आते रहे थे । जिसमें जूनागढ के सपूत और इतिहासकार भगवानलाल इन्द्रजीने भारतभर में प्रवास कर कर इतिहास और संस्कृति, शिलालेख का गठन किया उसका अहेवाल सौराष्ट्र दर्पण में मुद्रित हुआ ।

भारत में संगीत शास्त्र का उद्भव का इतिहास बहुत पुराना है, इसलिये यही प्राचीन भारतवर्ष का संगीतशास्त्र नामक लेख में नाटक का उदभव [२२] राग के प्रकार और संगीत के ग्रंथो के बारे में ज्यादा जानकारी दी गई थी । यही भरत खंड की विविध भाषा और गोंडीभाषा के बारे में लेख आया था । भर्तृहरि का नीतिशतक का गुजराती अनुवाद आया था ।

## (३) इतिहास का प्रचार प्रसार में योगदान

ये पत्रिका का मुख्य उदेश्य सोरठ की असल तवारीख को प्रसारित करने का था । इसलिये पत्रिका में ज्यादातर इतिहास के बारे में लेख आये थे । इसमें सौराष्ट्र देश का इतिहास, स्वामिनारायण संप्रदाय का इतिहास, सोमनाथ मंदिर का उत्खनन का इतिहास, [२३] पोरबंदर के जेठवावंश, गिरनार के चुडासमा, आर्यवंश, जगदेव परमार, सिंध देश और उसके लोग,

काठीओ का इतिहास, नागरो का इतिहास, जाम रावल, हिन्दुस्तान में प्रर्वतते संवत का प्रारंभ, जूनागढ नवाब महाबतखानजी दुसरा का अवसान वृतांत, नवाब बहादुरखानजी त्रीजा का राज्याभिषेक का वृतांत, भालदेश, शियालबेट, घेड, साणा की गुफा, सुत्रापाडा का इतिहास पौराणिक भूगोल, जूनागढ में दवाखाना की स्थापना, जूनागढ में सर्कल चोक का खात मूहुर्त, जूनागढ में नरसिंह पुस्तकालय का उद्घाटन, जूनागढ की पुरातनी जग्याओ का इतिहास, जूनागढ में गवर्नर का आगमन वृतांत, हिंन्दुस्तानी पुरातनीशोध, वेदधर्म पुस्तक शाला, शंकराचार्य के चार मढ के बारे में, वस्तुपाल तेजपाल की वंशावली, गुप्त राजाओं की वंशावली और प्रयाण पद्धति नामक लेखमाला में प्रवास वर्णन आता था। [२४]

ये पत्रिका में उपरोक्त विषयो की चर्चा रखकर सौराष्ट्र के लोगो का इतिहास का ज्ञान में बढोती की थी। और मणिशंकर किकाणी की वजह से और मदद से जूनागढ के भगवानलाल संपतरामने 'सौराष्ट्र देशनो इतिहास' नामक गुजराती पुस्तक इ.स. १८६८ में लिखा था उसमें भी ये पत्रिका का प्रदान रहा था। [२५] यही पत्रिका में आजकल के संशोधको को ज्यादातर जूनागढ और सौराष्ट्र और काठी और नागरो, राजपूतो का इतिहास के लिये संक्षिप्त में फिरभी बहुत अच्छी और नयी समकालीन और अनुकालीन माहिती दी गई है। इसलिये आज ये पत्रिका को निकले हुअे १५० साल हुअे फिरभी इतिहास के साधनरूप तरो ताजा ही रही है।

पत्रिका मे उपरोकत विषयो की चर्चा रखकर इतिहास की बडी अच्छी सेवा की थी और लोगो को इतिहास और संस्कृति मे ओतप्रोत करने में बहुत बडा योगदान उस समय में दिया था। क्युंकी ये पत्रिका सौराष्ट्र के ४००० ठिकाने पर जाती थी और लोग बडे रस और खंत से पढते थे।

हमारे बडे लोग और इतिहासकार ने कहा है की...

इतिहास तो राष्ट्र की स्मरण शक्ति है। – डो. राधाकृष्णन

इतिहास महान व्यक्तिओं की आत्मकथा है। – कार्लाइल

इतिहास एक संपूर्ण एकता है। जारविस

इसी कारण सौराष्ट्र दर्पण ने इतिहास और संस्कृति का प्रचार प्रसार करके लोगो का संस्कार घडतर और संस्कारिता को कायम बनाये रखना और पूर्ण मानव बनाने का प्रयास किया था ऐसा हम कह शकते है, हम यही थोडी देर मान ले की सौराष्ट्र दर्पण नहीं चलता होता तो यहां उद्धत किये इतिहास के विषयो की जानकारी लोगो के पास नहीं आती और शायद लोग इतिहास के ज्ञान से वंचित रह जाते।



## (५) नयी नयी रोचक बाते का प्रचलन में योगदान

मानव को नयी नयी और रोचक बाते सुनने में बडा मजा आता है। जो लोग बहुत कम पढते है वो भी नयी रोचक बात तो अवश्य पढ लेते है। इसलिये ही शायद सौराष्ट्र दर्पण के तंत्रीने यहां ऐसी कई नयी बातो लिखी है की, जो वाचक पढकर अपना मन प्रफुलित करता और नयी जानकारी से खुश होता है।

सौराष्ट्र दर्पण में आया था की इंग्लेन्ड में कुछ स्त्रीया दाढीवाली है, उसकी ये खराबी को ढंकने के लिये स्त्रीया दाढी करने लगी तो उसका दाढी के बाल ज्यादा बरछट होने लगे और हर दिन दाढी करने की जरूरत पडने लगी इसलिये उसने एक नया तरीका ढुंढा और चमडी का रंग का पावडर लगाने लगी फिरभी लोग तो जरूर पहचान गये की ये दाढीवाली औरत ही है। [२६]

सौराष्ट्र में सुत्रापाडा के लोढवा गाँव में एक रजपूत औरत ने विचित्र लडकी का जन्म दिया था, ये लडकी का धड सभी मानव जैसा ही था और मुंह जैसा लंबा था, मुंह में से जिभ चार अंगुल बहार दिखती थी और एक दांत भी था, इतना ही नहीं उसका शिर के आसपास नींबु जैसे १० शिर रावण की तरह था, [२७] ये शिर पर बाल नहीं थे, गरदन पर केशवाली जैसा चार इंच लंबे थे, ये लडकी ६ घंटा जीवीत रही थी। जब मर गई तो लोग ऐसी मजाक में कहने लगे की ये रावण को मिलने चली गई।

ये किस्सा सुनकर अपने वैज्ञानिक और डोकटर भी सोच में पड गये की रामायण और पुराणो में लिखा है इस तरह कभी कभी ये सृष्टि में बनता होगा उसका प्रमाण ये लडकी दे रही है।

रोम की औरते अपनी छाती न बढ जाये इसलिये छाती पर आंगेल नामक मछली का कच्चा मांस लगाती थी। [२८] उससे उलटा टयुनिश की औरते शादी के वक्त जाडी बन जाय ऐसा खास प्रयत्न करती थी, उससे उल्टा रोमकी लडकियो को पतली रखने के लिये भूखा रखते थे। यही समाचार से हम को पूरा विश्व मे आदमी किस प्रकार की औरतो को चाहता था ये जानने को मिलता है।

इ.स.१८७१ में एक नया दर्द उसका नाम लुलीयुं या रंगीलुं (हेजा) लोगोने रख दिया वो वेरावल पाटण में आया था, ये दर्द में पहले शरीर में दर्द होने लगता, बाद में ठंड लगे और बुखार आकर सर जकड जाता है, ऐसा तीन दिन होने से आदमी रास्ते में चलता हो तो गिर जाता था, तो उसका डोली में डालकर घर पहुंचाते थे। ये दर्द आदमी से पहेले औरत को ज्यादा असर करता था। उस वक्त वेरावल में एक खारवा की औरत को देवी स्वप्न में आये और

कहां की हम रंगोली, छबीली, छेलछबीली और मरकी ऐसी चार बहेनो है, उसमे से रंगीली में अब आयी हुं और मेरी बडी बहन थोडा सा वक्त में आयेगी, मुझे नैवेद धरना और दवा बिलकुल लेना नहीं और मुझे जो लुलीया कहेगे उसको में ज्यादा पीडुंगा ।

इसलिये लोगोने ये दर्द का नाम वहेम या डर से लुलीया में से रंगीला कर दिया । लोग दवाईयां नहीं लेते, और साधु बाबा, फकीर के पास ये दर्द से छुटकारा पाने के लिये जाने लगे । तब उन लोगो ने वहाँ ऐसे दर्दीओ की खूब भीडभाड रहती थी और ऐसे लोग पैसेवाले बन गये । उस वकत किसने ये दर्द के बारे में उसका लक्षण, वर्णन, इतिहास, साल, भाव प्रभाव का वर्णन करता एक रोचक गीत रचा था और ये गीत लोग गाते थे उससे हमें उस वक्त की परिस्थिति का ख्याल आता है ।

## (६) ज्ञान विज्ञान दर्शक बातो का प्रचार में योगदान

इतिहास और संस्कृति से ही मानव अपना जीवन सुधार नहीं शकता, इतिहास, कला, संस्कृति के साथ साथ विज्ञान का भी आविष्कार करना चाहिए तब मानव का मन विशाल और ज्यादा सोचनेवाला होगा । इस लिये सौराष्ट्र दर्पण में कभी कभी विज्ञान की बाते भी रखी गई है जैसे की .

मांसाहार के गेरफायदे – सौराष्ट्र दर्पण में एक लेख आया था की लोगोने सिर्फ वनस्पतिजन्य ही खुराक खाना चाहिए । उसके समर्थन में एक कारण बताये गये थे की पृथ्वी की उत्पति हुई तब हर वस्तु की रचना हुई थी की किसको कया खाना चाहिए और शरीर को क्या ठीक लगता है, आगे कहा है की पृथ्वी की उत्पति से महाप्रलय हुआ तब तक मानव अपने खुराक में जानवर का मांस लेता नहीं था, उस वक्त मानव की आयु सरासरी उसके बाद का मानव से खुराक में मांस लेते नहीं वो ज्यादा लंबी उमर तक जिंदा रहते है । [२१] दिव्य और खुबसुरत जवान लगता है । जो जानवरो सिर्फ मांस पर जिंदा रहेते है, वह दुराचारी, धातकी और भयानक होते है और वो वनस्पति जन्य खुराक पर जिंदा रहते है वो दयालु और सालस कह्यागरे होते है ऐसा लिखा था ।

ये लेख में ज्यादातर विज्ञान नहीं परंतु तर्क है फिर भी उस वक्त मांसाहार कम करने में लोगो को एक विचार अवश्य दिया हुआ मालुम पडता है ।

ये विषयो के अलावा यहाँ सूर्यग्रहण का रहस्य, घडी में टाइम सेट करने का कोष्टक, वार पर से अंग्रेजी तवारीख, धूमकेतु का रहस्य, एक साथ चार बच्चो का जन्म, कदावर शरीरवाला आदमी वगेरेह विषयो की चर्चा रखी गई थी ।



## सौराष्ट्र दर्पण की समाज पर असर

सौराष्ट्र में से निकलने वाली सबसे प्रथम ये पत्रिका की पुरा सौराष्ट्र और देशी रजवाडो के पर बहुत गहरी असर दिखाई देती है । उस वकत में सौराष्ट्र के समाज में अंधश्रद्धा और कुरुढि का भारी मात्रा में प्रचलन था । तब ये पत्रिका के तंत्री और ज्ञानग्राहक सभा के कारभारीओने कैसे कैसे व्यंग गीत, लेख और इतिहास चुन चुन कर रखा की उसकी नये सुधारे का युग का प्रारंभ के वक्त में अच्छी असर पडी और नये सुधारणा और नयी नयी सुविधा का प्रचलन लोग सौराष्ट्र दर्पण का ज्ञान और ढंढोलने की वजह से स्वीकारने लगे ऐसा दिखता है ।

सौराष्ट्र दर्पण ने लिखा था की हम सब को स्वदेश में सुधारणा करनी चाहिए । ये बोध अनपढ लोग को गीत मे सुनाया और उसमें कहाँ हमारा देश का नाम विश्व में गौरवान्वित रूप से लिये जाता है और भारत का इतिहास बहुत तेजायमान और रोचक संस्कार, संस्कृति दर्शक है । तो हमे अब ब्रिटिशरो की गुलामी को खदेड कर कुरिवाजो और अंधश्रद्धा, कुरूढि को छोडकर आगे बढना चाहिए और भी कहां बहुत दिनो तक सा चलता रहा । अभी भी हम नहीं चेतेंगे तो देश लुंटाता जाता रहेगा, विद्या भी लुंटाती रहेगी और अपनी सांसारिक स्थिति भी बिगडती ही जा रही है तब जो आपको भारतवासी अपने पूर्वजो की ख्याती टीकानी हो तो और सर उंचा रखना हो तो या एक दिन का बडे पूर्वज की लायक ओलाद तरीके दिखाना चाहते हो तो अब तत्पर हो जाव, काम धंधा ढुंढ लो और ये नये जमाने का सुधारा और समाज को स्वीकार कर लो, ऐसी बाते बारबार बताकर सौराष्ट्र की जनता में देशप्रेम और सुधारक युग का स्वागत करने के लिये जगृत किया था ।

सौराष्ट्र दर्पण में १८६३ से अपने अंत तक एक अखबार की भी भूमिका निभाई थी क्युंकी उस वक्त सौराष्ट्र मे बहुत कम अखबार नीकलते थे उस वक्त सौराष्ट्र दर्पण में गिरनार में धरतीकंप, वेरावण में बिजली गिरना, नवाब का मरण, राज्याभिषेक, रोगो की सूचना और उसको दुर रखने के उपाय ऐसा बहुत सा विषय रखकर उसने अखबार की भी भूमिका निभाई और सौराष्ट्र की समज और सोच बदलने में उनका बडा योगदान रहा दिखता है ।

अंधश्रद्धा दुर करने में और कुरिवाज भगाने के लिये पत्रिकाने जो कार्य किया उसकी असर खास तौर पर पाठशाला के शिक्षको की पर पडी और उन्होंने अपने विद्यार्थीओ को ये बताया और एक नयी पीढी की धीरेधीरे सोच बदल डाली और लोगो में स्वाभिमान जाग उठा और वे गुलामी से मूक्त होने के लिये तैयार हो गये । क्युंकी सौराष्ट्र दर्पण का प्रारंभ के वक्त सौराष्ट्र में मानसिक वातावरण बिगडा हुआ था अनेक प्रकार के सुधारणा आंदोलन चले और

विविध प्रतिभाशाली व्यक्ति अपने क्षेत्रे में उद्यम करने लगी ये सब का फल सौराष्ट्र दर्पण द्वारा पूरा सौराष्ट्र में फेल गया, और विद्या का प्रसरण साथ साथ होने से और तब नये नये लेखको ने व्यंग गीत, कहानी नयी बाते रखकर आदमी को पूरी तरह सें ढंढोलकर जगाया और स्वराज और स्वाधिनता का मंत्र उसके कान में फुंक दिया उसकी वजह से भी काठियावाड में सामाजिक सुधारणा के साथ राजकिय सुधारणा का कार्य भी चला और महिया निहत्था लोगोने कनडा डुंगर में तो ८१ जान देकर पूरे विश्व में अहिंसक आंदोलन का मंत्र जूनागढ राज्य में से फुंका था।

ये पत्रिका का प्रचलन और विकास से अनपढ लोग दुसरी बार सोचने लगे और अपने सुख के लिये धीरे धीरे कुरिवाज त्याग ने लगे। बौद्धिक लोग अपने हक्क के लिये जागृत हुए और राजाओं की आपखुदी और जोहुकमी के सामने लाल आंख दिखायी।

इतिहास और संस्कृति की शोध को बल दिया और लोग इतिहासप्रेमी और संस्कृतप्रेमी और इतिहास रक्षक बन गये। साहित्य की प्रवृति को बडा वेग मिला और बहुत सारे कविओने अपना गीत, कविताए सौराष्ट्र दर्पण में प्रगट कर उसकी कृतिओ ज्यादातर फेली और ये लोग कवि, या साहित्यकार प्रस्थापित हो गये, बाद में उन्होंने समाज की बुराईओ को बहार लाकर समाज सुधारणा का कार्य किया।

शिक्षण का प्रसरण और प्रचार में भी सौराष्ट्र दर्पण ने बडी भूमिका निभाकर केलवणी को फेलाने और लोगो को उसकी महता बताकर शिक्षित समाज बनाने के लिये जगाये, पुस्तकालय की और आकर्षित किये और नया ज्ञान विज्ञान का आविष्कार किया।

सौराष्ट्र में चलती सामाजिक सुधारणा की चलवलने अच्छी तरह फेलाया। उसकी वजह से शिक्षित लोगो मे बालविवाह, विधवा विवाह प्रतिबंध, परदेशगमन पर प्रतिबंध, शादी और मोत के प्रसंग पर गलत खरचा, आंतर ज्ञातिय भोजन जेसे दुषणो में फसे लोग में जागृति आई थी।

वर्तमानपत्र या पत्रिका का कर्तव्य कया होता है तो उसका जवाब है लोकप्रवाह का प्रतिबिंब को जिलना और लोकमत को संवारना, वही काम सौराष्ट्र दर्पणने २७ साल तक किया और दोष और कुरिवाजो को हटाने की हाकल की थी। यही पत्रिका का इतिहास का अवलोकन करने से लगता है की ये कार्य परोपकारी और प्रजा जीवन को संवारना, पोषक और संस्कारिता की रक्षक थी।

जूनागढ के नागरवाडा में से सौराष्ट्र दर्पण नामक सुधारा की नदी नीकली और उसका



अस्खलित शांत प्रवाह बहता जा रहा उन्होंने २७ साल तक सौराष्ट्रकी बुराईओ के धोने का और अच्छी बातो को समाज के सामने आईने के रूप में रखकर समाज का अच्छा और सही रूप दिखाया।

**पादनोंध:**


१. खाचर प्रद्युम्न और वाला धीरुभाई (गुजराती ग्रंथ) **'तसवीरो मां जूनागढ'** राजकोट, प्रथम आवृत्ति, २०१०, पृ. २३५

२. **सौराष्ट्र दर्पण** – जून १८६३ पृ. १,

३. **दस्तुरल अमल सरकार**, जूनागढ अंक : १, १८६७ पृ. १

४. देशाई शंभु प्रसाद (गुजराती ग्रंथ), **'जूनागढ अने गिरनार'** राजकोट, द्वितिय आवृति १९९०, पृ. २५५

५. जानी एस.वी. (गुजराती ग्रंथ) **'सौराष्ट्रनो इतिहास'** अमदावाद, प्रथम आवृत्ति, २००३, पृ. ४४९

६ जोशीपुरा जयसुखलाल (गुजराती ग्रंथ), **'मणीशंकर किकाणी'** वडोदरा प्रथम आवृति, १९२०, पृ. ३४

७ जोशीपुरा जयसुखलाल (गुजराती ग्रंथ), **'मणीशंकर किकाणी'** वडोदरा प्रथम आवृति, १९२०, पृ. ३६

८ Padhy Kasand Sahu R.N. '**The Press in India**' New Delhi, Second Edition-2005 Page-5

९. वही पृ. १६

१० देसाई दिनेश (गुजराती ग्रंथ), **'गुजराती दैनिकपत्रो'**, अमदावाद, प्र.आ. २०१० पृ. ३४

११ **सौराष्ट्र दर्पण** – जूनागढ, सप्टेम्बर १८७१, पृ. १६६

१२ **सौराष्ट्र दर्पण** – जूनागढ, फेरवरी १८८४, पृ. १

१३ **सौराष्ट्र दर्पण** – जूनागढ, सप्टेम्बर, १८७१ पृ. १७१

१४ खाचर प्रद्युम्न (गुजराती ग्रंथ) **'काठीओ अने काठियावाड'** सणोसरा, २००६, पृ. ५३–५८

१५ **सौराष्ट्र दर्पण** – जूनागढ, में १८७४, पृ. १०१

१६ **सौराष्ट्र दर्पण** – जूनागढ, जून १८७८, पृ. १४७

१७ www.wikipedia.org

१८ **सौराष्ट्र दर्पण** – जूनागढ, नवेम्बर १८८६, अंतिम कवर पृष्ठ

१९ खाचर प्रद्युम्न (गुजराती ग्रंथ) **'सौराष्ट्रनो गौरववंतो इतिहास'**, राजकोट प्रथम आवृति २०१०, पृ. २९१

२० **सौराष्ट्र दर्पण** – जूनागढ, जुलाई १८६३, पृ. १८

२१ **सौराष्ट्र दर्पण** – जूनागढ, जनवरी १८८६, पृ. ४

२२ **सौराष्ट्र दर्पण** – जूनागढ, जनवरी १८८६, पृ. १३

२३ **सौराष्ट्र दर्पण** – जूनागढ, अेप्रिल, मे १८७१, पृ. ८५

२४ **सौराष्ट्र दर्पण** – जूनागढ, जनवरी १८७०, पृ. १२

२५ **सौराष्ट्र दर्पण** – जूनागढ, जून १८७०, पृ. ९२

२६ **सौराष्ट्र दर्पण** – जूनागढ, अेप्रिल १८८२, पृ. ६४

२७ **सौराष्ट्र दर्पण** – जूनागढ, मार्च, (साल नहीं मीली) पृ. ४८

२८ **सौराष्ट्र दर्पण** – जूनागढ, अेप्रिल १८६८, पृ. ६२

२९ **सौराष्ट्र दर्पण** – जूनागढ, अेप्रिल १८७१, पृ. ५१

✤ **राष्ट्रीय शोध संगोष्ठी 'स्वाधिनता आंदोलन के दौरान सामाजिक, सांस्कृति जागरण के स्थानिय प्रयास' दिनांक : १४,१५-मार्च-२०१४ में प्रस्तुत शोध पत्र भोपाल, मध्यप्रदेश।**



# લેખકના અન્ય પ્રકાશનો

| | | |
|---|---|---|
| ૧. | કાઠી ઈતિહાસ અને સંસ્કૃતિ | અપ્રાપ્ય |
| ૨. | પ્રાચીન ભારતના વિદેશીયાત્રી | અપ્રાપ્ય |
| ૩. | ભૂચર મોરીની લડાઈ | અપ્રાપ્ય |
| ૪. | ઈતિહાસ સુમન | રૂા. ૪૦ |
| ૫. | સોરઠની વિદ્યાપીઠ બહાઉદ્દીન કોલેજ | રૂા. ૧૧૧ |
| ૬. | સૌરાષ્ટ્ર ગુજરાતના શાસકોની વંશાવળીઓ | રૂા. ૫૬ |
| ૭. | ઈતિહાસ એટલે ? | રૂા. ૧૫૦ |
| ૮. | ગ્રંથો અને શિલાલેખો | રૂા. ૧૧ |
| ૯. | તવારીખ | રૂા. ૯૦ |
| ૧૦. | કાઠિયાવાડના રાજવીઓ | અપ્રાપ્ય |
| ૧૧. | ભૂલે બિસરે આઈને | અપ્રાપ્ય |
| ૧૨. | કાઠિયાવાડ સર્વસંગ્રહ | રૂા. ૫૦૦ |
| ૧૩. | સ્વામિનારાયણ સંપ્રદાયમાં કાઠી દરબારોનું પ્રદાન | રૂા. ૭૦ |
| ૧૪. | કાઠીઓને કાઠિયાવાડ (પીએચ.ડી.નો પ્રગટ મહાનિબંધ) | રૂા. ૪૦૦ |
| ૧૫. | બાબી રાજવંશના ગીતો | રૂા. ૪૦ |
| ૧૬. | ઈતિહાસ મંજૂષા | રૂા. ૭૦ |
| ૧૭. | ગિરનારનો ઈતિહાસ | રૂા. ૩૦૦ |
| ૧૮. | સૌરાષ્ટ્રનો ગૌરવવંતો ઈતિહાસ | રૂા. ૬૦૦ |
| ૧૯. | તસવીરોમાં જૂનાગઢ | રૂા.૭૫૦ |
| ૨૦. | સોરઠ સરકાર નવાબ મહાબતખાનજી | રૂા. ૨૦૦ |
| ૨૧. | સંશોધક પરિચય | રૂા. ૫૬ |
| ૨૨. | ગિર ગિરનારના મંદિરો | સરકારી પ્રકાશન |

**પ્રાપ્તિ સ્થાન**

**ડૉ. પ્રદ્યુમ્ન ભ. ખાચર**
'શિવશકિત', વાલાણીનગર, પ્લોટ નં. ૧૪,
શેરી નં. ૨, રણછોડનગર પાસે, જૂનાગઢ, ૩૬૨૦૦૨,
મો. ૯૮૭૯૪૨૧૦૨૫ ઈમેલ : pkhachar@gmail.com